उस ओर क्षितिज के कुछ आगे,
कुछ पाँच कोस की दूरी पर
भू की छाती पर फोड़ों - से
हैं उठे हुए कुछ कच्चे घर!
मै कहता हूँ खँडहर उसको,
पर वे कहते है उसे ग्राम,
जिसमे भर देती निज धुँधलापन
असफलता की सुबह - शाम,
पशु बन कर नर पिस रहे जहाँ
नारियाँ जन रही है गुलाम,
पैदा होना, फिर मर जाना,
बस यह लोगो का एक काम,
था वही कटा दो दिन पहले
गेहूँ का छोटा एक खेत!
तुम सुख - सुषमा के लाल
तुम्हारा है विशाल वैभव - विवेक
तुमने देखी है मान भरी
उच्छृङ्खल सुन्दरियाँ अनेक,
तुम भरे - पुरे, तुम हृष्ट पुष्ट
ए तुम समर्थ कर्त्ता - हर्ता,
तुमने देखा है क्या बोलो,
हिलता - डुलता ककाल एक?

वह था उसका ही खेत, जिसे
उसने उन पिछले चार माह,
अपने शोणित को सुखा-सुखा,
भर - भर कर अपनी विवश आह,
तैयार किया था, औ' घर मे
थी रही रुग्न पत्नी कराह।
उसके वे बच्चे तीन जिन्हें
माँ बाप का मिला प्यार न था,
जो थे जीवन के व्यंग किन्तु
मरने का भी अधिकार न था,
थे क्षुधा-ग्रस्त बिलबिला रहे
मानो वे मोरी के कीड़े,
वे निपट घिनौने, महा पतित
बौने कुरूप टेढ़े - मेढ़े।
उसका कुटुम्ब था भरा पुरा
'आहो से, हाहाकारो से'।
फाको से लड़ - लड कर प्रतिदिन,
घुट-घुट कर अत्याचारो से
तैयार किया था उसने ही
अपना छोटा - सा एक खेत।
बीबी - बच्चो से छीन, बीन
दाना - दाना, अपने मे भर,

भूखे तड़पें या मरें, भरों
का तो भरना है उसको घर।
धन की दानवता से पीडित
कुछ फटा हुआ, कुछ कर्कश स्वर
चरमर - चरमर - चूँ - चरर मरर
जा रही चली भैंसागाड़ी।

है बीस कोस पर एक नगर
उस एक नगर में एक हाट,
जिसमें मानव की दानवता
फैलाए है निज राज - पाट,
साहूकारों का भेस धरे
है जहाँ चोर औ' गिरहकाट,
है अभिशापों से घिरा जहाँ
पशुता का कलुषित ठाट-बाट।

उसमें चाँदी के टुकड़ों के
बदले में लुटता है अनाज,
उन चाँदी के ही टुकड़ों से
तो चलता है सब राज-काज।

वह राज-काज, जो सधा हुआ
है उन भूखे कंकालों पर
इन साम्राज्यों की नींव पड़ी
है तिल-तिल मिटने वालों पर।

वे व्यापारी वे ज़मींदार,
वे है लक्ष्मी के परम भक्त,
वे निपट निरामिष सूदख़ोर,
पीते मनुष्य का उष्ण रक्त।

इस राज - काज के वही स्तम्भ
उनकी पृथ्वी, उनका ही धन,
ये ऐश और आराम उन्हीं के,
और उन्हीं के स्वर्ग सदन।

उस बडे नगर का राग - रंग
हँस रहा निरन्तर पागल-सा,
उस पागलपन से ही पीड़ित
कर रहे ग्राम अविकल क्रन्दन।

चाँदी के टुकडो मे विलास,
चाँदी के टुकडो मे है बल,
सब धर्म कर्म, सब चहल-पहल।
इन चाँदी के ही टुकड़ो मे
है मानव का अस्तित्व विफल।

चाँदी के टुकडो को लेने
प्रतिदिन पिस कर भूखो मरकर,
भैसगाडी पर लदा हुआ
जा रहा चला मानव जर्जर,

है उसे चुकाना सूद कर्ज,
है उसे चुकाना अपना कर,
जितना खाली है उसका घर
उतना खाली उसका अन्तर !

नीचे जलने वाली पृथ्वी
ऊपर जलने वाला अम्बर,
औ कठिन भूख की जलन लिए
नर बैठा है बन कर पत्थर !
पीछे है पशुता का खँडहर,
दानवता का सामने नगर
मानव का कृश कंकाल लिए

चरमर- चरमर-चूँ- चरर-मरर
जा रही चली भैंसागाडी !

———

## राजा साहब का वायुयान

वह उजड़ा-सा था एक गाँव !

उस कठिन, कँटीली पगडंडी
पर रहे विवश - से थे घसीट
निज निर्बल, सूखे, फटे पाँव,
निष्प्राण, लौटने वाले वे

कुछ थके हुए मरियल किसान!
धूमिल - सी सकल दिशाएँ थीं,
धूमिल था सारा आसमान!
उनसे भी धूमिल वे मानव,
मैंने पूछा था तब जिनसे,
तुम कहाँ छोड आये, दिन भर
अपने खेतो मे पशु बन कर
काटा था तुमने जो कि धान ?"
कितनी कुरूप वह शुष्क हँसी,
जो उनके सूखे होठो पर
थी भूल पडी, जैसे फाँसी
पर लटका भूल रहा हो नर!
फिर कहा एक ने कुछ बढ कर,
"क्या नही सुना तुमने अब तक,
है मोल ले रहे जिलेदार
पौने दामो पर सकल धान,
इस तरह हो रहा है वसूल
इस साल बँधा ड्योढ़ा लगान,
इसलिए, क्यो कि हैं मोल लिया
राजा साहब ने वायुयान!"
था ऊँचा - सा प्रासाद एक!

वैभव पर अकड़े बैठे थे
वे राजा - साहब कुरसी पर,
उनके पैरों पर फ़र्श बिछा था,
जिस पर बैठे थे नौकर,

दरबार जमा था वहाँ और
थे अर्ज़ कर रहे मैनेजर—
'सरकार ! हो गये है सरकश,
अब नमक - हरामी करने पर

आमादा हैं ये सब किसान !
कहते हैं सूखे के कारण,
हम देने को तैयार नहीं
ड्यौढ़ा क्या, पूरा तक लगान !'

कह उठा सरबराकार एक —
'श्रीमान बड़े है दयावान,
वरना उनकी थी क्या मजाल
इस तरह लड़ाते जो ज़बान !'

तमतमा उठे राजा साहब,
बोले, 'मैने कब रोका है ?
मुझको तो रुपयों से मतलब !
दिल्ली जाना है मुझे अभी
है आज शाम को वहाँ डिनर ।'

राजा साहब ने फिर मुझ पर
डाली सगर्व हँस एक नज़र,
'देखा तुमने मिस्टर वर्मा,,
मै सुबह वहाँ, फिर शाम वहाँ,
होती जब कौंसिल की बैठक
आना होता है मुझे यहाँ—
यह अपनी बड़ी रिआया जो
लेने को उसकी खैर - खबर!
मै राज्य - काज का एक स्तम्भ,
है यहाँ समय का बड़ा मूल्य!
इसलिए खरीदा है मैने
सामने आप जो देख रहे
है खड़ा हुआ वह वायुयान!'
राजा साहब है देश - भक्त,
राजा साहब है बुद्धिमान,
राजा साहब के मित्र सभी
जितने भर नेता हैं महान!
फिर इसमे कुछ आश्चर्य नहीं,
वे बड़े मिनिस्टर सूबे के—
उनके छोटे - छोटे लड़के
थे मचल पड़े सहसा कह कर,
'हम तो घूमेंगे आसमान!'

जैसे छोटा - क्लर्क एक
साहब की बड़ी खुशामद मे
जाता है उनके बॅगले पर,
साहब के छोटे बच्चों को
बिठला कर अपने कंधो पर
है कभी घुमाता, बहलाता,
फिर कभी खिलौना ले देने
ले जाया करता है बज़ार !
बस उसी तरह राजा - साहब
उन बड़े मिनिस्टर के बॅगले पर
ले करके अपनी मोटर
दौड़े, फिर उनके बच्चो को
ले गये घुमाने आसमान !

राजा साहब हैं देश - भक्त
राजा साहब है बुद्धिमान
राजा साहब के मित्र सभी
जितने भर नेता हैं महान !

कितनी ही सस्थाओ के हैं
वे प्रेसीडेंट, वे चेयरमैन,
सारे जग को हैं मोह रहे
राजा साहब के मधुर बैन !

राजा साहब है दानशील,
राजा साहब है दयावान।

राजा साहब के पैसों से
पलते हैं कितने ही नेता,
पलते हैं कितने कवि - लेखक
पलते हैं कितने ही गुण्डे,
पलते हैं कितने ही महन्त,
पलते है कितने ही नौकर,
पलते है कितने ही किसान।

मै सोच रहा—राजा साहब
करते है कोई काम नहीं
फिर भी उनको जो प्राप्त न हो,
जग मे ऐसा आराम नहीं।
इतनों को पाल रहे है वे,
पर वे खुद कैसे पलते है?
जग रेंग रहा है पृथ्वी पर,
वे आसमान पर चलते है।

यह क्या? नयनो के आगे क्यों
वे नाच उठे मरियल किसान?
जिनकी पशुओं की-सी मेहनत
बना जाया करती है लगान।

वे रोएँ, अथवा चिल्लाएँ,
उनको भूखों मरना होगा!
उनको तिल-तिल मिटना होगा!
वे निर्बल हैं, अति निर्बल हैं,
हैं राजा साहेब शक्तिवान।

नेता हैं सब एहसानमन्द,
अफसर हैं उनसे दबे हुए,
कितने प्रताप से भरा हुआ—
राजा साहब का वायुयान!

## श्री भगवतीचरण वर्मा के ग्रन्थ

**काव्य**—मधुकण, प्रेमसगीत, मानव।

**उपन्यास**—पतन, चित्रलेखा, तीन वर्ष, टेटे-मेढे रास्ते (अप्रकाशित)

**कहानी**—इस्टालमेंट, दो बाँके।

# श्री सियारामशरण गुप्त

आचार्य पं० महावीर प्रसाद द्विवेदी से प्रोत्साहन पाकर श्री सियारामशरण गुप्त ने मध्य युग की सांस्कृतिक विचार-धारा को आधुनिक युग के मनोविज्ञान में प्रतिष्ठित कर ख्याति प्राप्ति की है। वे कथात्मक इतिवृत्त लिखने में पटु हैं। कथा वर्णन के साथ ही साथ वे भावनाओं का विस्तार करते हुए अपने वर्ण्य-विषय में रोचकता की सृष्टि करते हैं। करुण रस उनका सबसे अधिक प्रिय रस है। अपने इतिवृत्त में वे अभिनयात्मकता को प्रमुख स्थान देते हैं। इस प्रकार श्री सियारामशरण गुप्त में कहानी लेखक की कथा-प्रवाह शैली है, नाटककार के अभिनय तत्व की कला है और कवि के भाव चित्रण की निपुणता है। यही उनके काव्य की पवित्र त्रिवेणी है।

कवि होने के साथ ही श्री सियारामशरण गुप्त एक अच्छे उपन्यासकार और कहानी लेखक भी हैं। 'नारी' उनका सर्वश्रेष्ठ उपन्यास है जिसमें प्रेमचन्द्र के सदृश उन्होंने ग्रामीण वातावरण में नारी के मनोविज्ञान की अत्यन्त स्वाभाविक झाँकी प्रस्तुत की है।

"झूठ सच" में उन्होंने हिन्दी साहित्य में कहानी की एक नवीन शैली प्रस्तुत की है। जीवन के चिन्तन-पक्ष में भावना का कौतूहल पक्ष जोड़कर उन्होंने कथा-साहित्य में एक नवीन दिशा की ओर संकेत किया है। वार्तालाप के ढंग में—अपनी डायरी के पृष्ठों में—जैसे

उन्होंने जीवन की बडी गम्भीर समीक्षा की है गद्य और पद्य समान रूप से सफलतापूर्वक लिखने मे श्री सियारामशरण गुप्त ने श्रीमती महादेवी वर्मा के समान अपनी प्रतिभा का परिचय दिया है। वे महा कवि श्री मैथिलीशरण गुप्त के अनुज हैं। उन्होने अपनी साहित्य-साधना से अपने कुल की गौरव श्री सुरक्षित रक्खी है।

श्री सियारामशरण गुप्त का स्वास्थ्य सतोषप्रद नही है। महाकवि श्री मैथिलीशरण गुप्त के शब्दो मे, "रोग ज्यों ज्यो उनके शरीर को शिथिल करता है, त्यो त्या उनका मन और सक्रिय हो उठता है और तनिक सॉस लेते ही वे कुछ लिखने बैठ जाते हैं।" यह उनकी शारीरिक और मानसिक परिस्थिति है। अपने रोग की उपेक्षा करके जिस कवि ने ससार के घोर हिसा काड और पैशाचिक प्रलय के विरुद्ध पाठकों की सहानुभूति प्रबुद्ध करने का प्रयत्न किया है, उसकी दीर्घायु की हम कामना करते हैं।

इस कवि ने आधुनिक युग मे भारतीय सस्कृति की रक्षा की और जीवन के पवित्र आदर्श के प्रति श्रद्धा की जो काव्याञ्जलि प्रस्तुत की है, वह कभी सौरभ-रहित न होगी।

## घट

जतिल ककड़ों की कर्कश रज
मल-मल कर सारे तन मे,
किस निर्मम निर्दय ने मुझको
बाँधा है इस बन्धन मे ?

फाँसी-सी है पडी गले मे
नीचे गिरता जाता हूँ,
बार-बार इस अन्ध कूप मे
इधर-उधर टकराता हूँ !

ऊपर-नीचे तम ही तम है
बन्धन है अवलम्ब यहाँ !
यह भी नहीं समझ मे आता ! !
गिर कर मै जा रहा कहाँ ! !

काँप रहा हूँ, भय के मारे
हुआ जा रहा हूँ म्रियमाण,
ऐसे दुखमय जीवन से हा !
किस प्रकार पाऊँ मैं त्राण ?

सभी तरह हूँ विवश, करूँ क्या
नहीं दीखता एक उपाय,
यह क्या ? यह तो अगम नीर है,
डूबा ! अब डूबा, मैं हाय !!

भगवन् ! हाय ! बचालो अब तो
तुम्हे पुकारूँ मैं जब तक,
हुआ तुरन्त निमग्न नीर मे
आर्त्तनाद करके तब तक।

अरे, कहाँ वह गई रिक्तता,
भय का भी अब पता नहीं,
गौरववान हुआ हूँ सहसा,
बना रहूँ तो क्यो न यहीं ?

पर मै ऊपर चढ़ा जा रहा
उज्ज्वलतर जीवन लेकर,
तुमसे उऋण नही हो सकता
यह नवजीवन भी देकर।

[ दूर्वा दल से ]

## ग्वालिनें

एक ग्वालिन वह जमुना तट की ।
लौटी भटकी-भटकी ।
प्रात प्रात ही उठ आई थी ,
गोरस बेच लाभ लाई थी ,
मन भाई थी पर वह जो निधि
निरख नहीं पाई थी ।
लौटा सूनी-सी गलियों में ,
सिर पर रीती मटकी ।
एक ग्वालिन वह जमुना तट की ।
फूलों पर भौंरों का गुंजन ,
इधर-उधर विहगों का कुंजन
किन्तु श्रवण-धन मिला न उसको
बदन खिन्न, मन उन्मन ।
प्यासी-सी उस सीरे में भी
दूर किसी आहट की ।
एक ग्वालिन वह जमुना तट की ।

दूसरी वह भी गोरस वाली !
लिये न थी घट खाली।
बिका न था उसका दधि-माखन,
अचल-बद्ध न था विक्रय-धन ;
पर हलके तन लौट रही थी,
यह अच्छा भोलापन !
जाती थी पर ठिठकी-ठिठकी
गति मे मजु मराली।
नवेली ग्वालिन, गोरस वाली।
बेचेगी क्या इन कुजो मे,
कुटिल करीलो के पुजो मे ?
खिला रही है अपना मन तू
वन के इन गुजो मे।
देख रही इनमे फिर फिर क्या,
अपने उर की लाली ?
भली री ग्वालिन, गोरस वाली !
चौंक पड़ी आहा, किस स्वर से !
बरसा सहसा सुरस किधर से ?
ग्रीवा मोड़ मुड़ी, थामे थी
दधि-घट कम्पित कर से
तू आगे आगे थी, पीछे

तेरा यह वनमाली !
अरी ओ ग्वालिन, गोरस वाली !

चल-तनु मे शुचि-मधु-रस छूटा ,
गिर कर वह कच्चा घट फूटा ,
दधि-माखन का मिस, अवनी ने
हर्ष-हास वह लूटा ।
यह नट-नागर नाच उठा है
बजा बजा कर ताली ।
धन्य री, ग्वालिन गोरस वाली ।

क्या पहली का वह विक्रय धन ?—
तुझ पर न्योछावर दधि-माखन !
निखर गया मृदु मोदामृत मे
तेरा तन-मन जीवन
प्रिय की स्मिति-निधि अहा, न-कुछ मे
पा ली, तूने पा ली !
सफल री, ग्वालिन गोरस वाली !

[ मृण्मयी से ]

## पूजन

पद-पूजन का भी क्या उपाय ?
तू गौरव-गिरि उत्तुङ्गकाय !
तू अमल-धवल है, मै श्यामल,
ऊँचे पर है तेरे पद-तल,
यह हूँ मै नीचे का तृण-दल.
पहुँचूँ उन तक किस भाँति, हाय !
तू गौरव-गिरि, उत्तुङ्गकाय !
हो शत-शत झञ्झावात प्रबल,
फिर भी स्वभावत तू अविचल।
मै तनिक-तनिक मे चिर चञ्चल.
मेटूँ कैसे यह अन्तराय ?
तू गौरव-गिरि, उत्तुङ्गकाय !
अविरत तेरा करुणा-निर्झर,
अगणित धाराओ से झर झर,
जीवित रखता है जीवन भर,
मेरा यह जीवन जडितप्राय;
तू गौरव-गिरि उत्तुङ्गकाय !

है जहाँ अगम्य दिवाकर-कर,
तेरे गह्वर भी आकर वर,
है ऊँचे से भी ऊँचे पर,
मन उन तक भी किस भाँति जाय ?
तू गौरव-गिरि, उत्तुङ्गकाय !

[ पाथेय से ]

---

## एक फूल की चाह

[ १ ]

उद्वेलित कर अश्रु-राशियाँ
हृदय-चिताएँ धधकाकर,
महा महामारी प्रचण्ड हो
फैल रही थी इधर उधर।
क्षीण कण्ठ मृत वत्साओ का
करुण रुदन दुर्दान्त नितान्त,
भरे हुए था निज कृश रव मे
हाहाकार अपार अशान्त।
बहुत रोकता था सुखिया को,
'न जा खेलने को बाहर',
नहीं खेलना रुकता उसका
नहीं ठहरती वह पल भर।

मेरा हृदय काप उठता था,
बाहर गई निहार उसे,
यही मनाता था कि बचा लूँ
किसी भाति इस बार उसे।

भीतर जो डर रहा छिपाये,
हाय! वही बाहर आया।
एक दिवस सुखिया के तनु को
ताप - तप्त मैने पाया।

ज्वर मे विह्वल हो बोली वह
क्या जानूँ किस डर से डर —
मुझको देवी के प्रसाद का
एक फूल ही दो लाकर!

[ २ ]

बेटी, बतला तो तू मुझको
किसने तुझे बताया यह,
किसके द्वारा कैसे तूने
भाव अचानक पाया यह?

मैं अछूत हूँ, मुझे कौन हा!
मन्दिर मे जाने देगा,
देवी का प्रसाद ही मुझको
कौन यहाँ लाने देगा?

बार बार, फिर फिर, तेरा हठ !
पूरा इसे करूँ कैसे,
किससे कहूँ, कौन बतलावे,
धीरज हाय ! धरूँ कैसे ?
कोमल कुसुम-समान देह हा ! -
हुई तप्त अगार - मयी,
प्रति पल बढ़ती ही जाती है
विपुल वेदना, व्यथा नई।
मैंने कई फूल ला लाकर
रक्खे उसकी खटिया पर,
सोचा-शान्त करूँ मैं उसको,
किसी तरह तो बहला कर,
तोड-मोड़ वे फूल फेंक सब
बोल उठी वह चिल्ला कर—
मुझको देवी के प्रसाद का
एक फूल ही दो लाकर !

[ ३ ]

क्रमशः कण्ठ क्षीण हो आया,
शिथिल हुए अवयव सारे,
बैठा था नव-नव उपाय की
चिन्ता मे मैं मनमारे।

जान सका न प्रभात सजग से
हुई अलस कब दोपहरी
स्वर्ण-घनों मे कब रवि डूबा
कब आई सन्ध्या गहरी।

सभी ओर दिखलाई दी बस,
अन्धकार की ही छाया,
छोटी-सी बच्ची को ग्रसने
कितना बड़ा तिमिर आया।

ऊपर विस्तृत महाकाश में
जलते - से अंगारों से,
झुलसी - सी जाती थीं आँखें
जगमग जगते तारो से।

देख रहा था—जो सुस्थिर हो
नहीं बैठती थी क्षण भर,
हाय! वही चुपचाप पड़ी थी
अटल शान्ति-सी धारण कर।

सुनना नहीं चाहता था मैं
उसे स्वयं ही उकसा कर—
मुझको देवी के प्रसाद का
एक फूल ही दो लाकर!

[ ४ ]

हे मातः, हे शिवे, अम्बिके,
तप्त ताप यह शान्त करो,
निरपराध छोटी बच्ची यह,
हाय! न मुझसे इसे हरो!
काली कान्ति पड़ गई इसकी,
हँसी न जाने गई कहाँ,
अटक रहे हैं प्राण क्षीण तर
साँसों मे ही हाय, यहाँ!
अरी निष्ठुरे, बढ़ी हुई ही
है यदि तेरी तृषा नितान्त,
तो कर ले तू उसे इसी क्षण
मेरे इस जीवन से शान्त!
मैं अछूत हूँ तो क्या मेरी
विनती भी है हाय! अछूत,
उससे भी क्या लग जावेगी
तेरे श्री-मन्दिर को छूत?
किसे ज्ञात, मेरी विनती वह
पहुँची अथवा नहीं वहाँ,
उस अपार सागर का दीखा
पार न मुझको कहीं वहाँ।

अरी रात, क्या अक्षयता का
पट्टा लेकर आई तू !
आकर अखिल विश्व के ऊपर
प्रलय-घटा-सी छाई तू !
पग भर भी न बढ़ी आगे तू
डट कर बैठ गई ऐसी,
क्या न अरुण-आभा जागेगी,
सहसा आज विकृत कैसी !
युग के युग से बीत गये हैं,
तू ज्यों की त्यों है लेटी,
पड़ी एक करवट कब से तू,
बोल, बोल, कुछ तो बेटी !
वह चुप थी, पर गूंज रही थी
उसकी गिरा गगन-भर भर—
'मुझको देवी के प्रसाद का
एक फूल दो तुम लाकर'

[ ५ ]

"कुछ हो देवी के प्रसाद का
एक फूल तो लाऊँगा;
हो तो प्रात-काल, शीघ्र ही
मन्दिर को मै जाऊँगा।

तुझ पर देवी की छाया है
　　और इष्ट है यही तुझे,
देखूँ देवी के मन्दिर मे
　　रोक सकेगा कौन तुझे।"

मेरे इस निश्चल निश्चय ने
　　झट-से हृदय किया हलका,
ऊपर देखा—करुण राग से
　　रञ्जित भाल नभस्थल का!

झड सी गई तारका वलि थी
　　म्लान और निष्प्रभ होकर,
निकल पड़े थे खग नीड़ो से
　　मानो सुध-बुध-सी खोकर।

रस्सी डोल हाथ मे लेकर
　　निकट कुएँ पर जा जल खींच,
मैने स्नान किया शीतल हो,
　　सलिल-सुधा से तनु को सींच,

उज्ज्वल वस्त्र पहन घर आकर
　　अशुचि ग्लानि सब धो डाली।
चन्दन-पुष्प-कपूर-धूप से
　　सजा ली पूजा की थाली।

दुखिया के सिरहाने जाकर
मैं धीरे से खड़ा हुआ।
आँखे झपी हुई थीं, मुख भी
मुरझा-सा था पड़ा हुआ।

मैने चाहा,—उसे चूम लूँ
किन्तु अशुचिता से डर कर
अपने वस्त्र सँभाल, सिकुड़ कर
खड़ा रहा कुछ दूरी पर।

वह कुछ कुछ मुस्काई सहसा,
जाने किन स्वप्नो में लग्न
उसकी वह मुस्काहट भी हा!
कर न सकी मुझको मुद-मग्न।

अक्षम मुझे समझ कर क्या तू
हसी कर रही है मेरी?
बेटी, जाता हूँ मन्दिर मै
आज्ञा यही समझ तेरी।

उसने नहीं कहा कुछ, मैं ही
बोल उठा तब धीरज धर—
तुझको देवी के प्रसाद का
एक फूल तो दूँ लाकर!

[ ६ ]

ऊँचे शैल-शिखर के ऊपर
मन्दिर था विस्तीर्ण विशाल,
स्वर्ण-कलशसरसिज विहसित थे
पाकर समुदित रवि-कर-जाल।

परिक्रमा-सी कर मन्दिर की,
ऊपर से आकर झर झर,
वहाँ एक झरना झरता था
कल कल मधुर गान कर कर।

पुष्प - हार- सा जँचता था वह
मन्दिर के श्री चरणों में,
त्रुटि न दीखती थी भीतर भी
पूजा के उपकरणों मे।

दीप-दूध से आमोदित था
मन्दिर का आँगन सारा,
गूँज रही थी भीतर बाहर
मुखरित उत्सव की धारा।

भक्त-वृन्द मृदु मधुर कण्ठ से
गाते थे सभक्ति मुद-मय—
पतित-तारिणी पाप-हारिणी,
माता, तेरी जय जय-जय"

'पतित तारिणी, तेरी जयजय'—
मेरे मुख से भी निकला,
बिना बढ़े ही मै आगे को
जाने किस बल से ढिकला!

माता, तू इतनी सुन्दर है,
नहीं जानता था मै यह;
माँ के पास रोक बच्चो की,
कैसी विधि यह तू ही कह?

आज स्वय अपने निदेश से
तूने मुझे बुलाया है,
अभी आज पापी अछूत यह
श्री चरणो तक आया है!

मेरे दीप-फूल लेकर वे
अम्बा को अर्पित करके
दिया पुजारी ने प्रसाद जब
आगे को अञ्जलि भरके,

भूल गया उसका लेना झट,
परम लाभ-सा पाकर मैं।
सोचा,—बेटी को माँ के ये
पुण्य-पुष्प दूँ जाकर मैं

[ ७ ]

सिह पौर तक भी आँगन से
नहीं पहुँचने मैं पाया,
सहसा यह सुन पड़ा कि—'कैसे
यह अछूत भीतर आया ?
पकड़ो, देखो भाग न जावे,
बना धूर्त यह है कैसा,
साफ स्वच्छ परिधान किये है,
भले मानुषो के जैसा !
पापी ने मन्दिर मे घुस कर
किया अनर्थ बड़ा भारी,
कलुषित कर दी है मन्दिर की
चिरकालिक शुचिता सारी।"
ऐ, क्या मेरा कलुष बड़ा है
देवी की गरिमा से भी,
किसी बात में हूँ मैं आगे
माता की महिमा के भी ?
माँ के भक्त हुए तुम कैसे,
करके यह विचार खोटा ?
माँ के सम्मुख ही माँ का तुम
गौरव करते हो छोटा।

कुछ न सुना भक्तों ने, झट से
मुझे घेर कर पकड़ लिया,
मार मार कर मुक्के-घूँसे
धम-से नीचे गिरा दिया।

मेरे हाथों से प्रसाद भी
बिखर गया हा! सब का सब,
हाय! अभागी बेटी तुझ तक
कैसे पहुँच सके यह सब।

मैंने उनसे कहा,—दण्ड दो
मुझे मार कर, ठुकरा कर,
बस यह एक फूल कोई भी
दो बच्ची को ले जाकर।

[ ८ ]

न्यायालय ले गये मुझे वे,
सात दिवस का दंड-विधान—
मुझको हुआ, हुआ था मुझसे
देवी का महान् अपमान!

मैंने स्वीकृत किया दण्ड वह
शीश झुकाकर चुप ही रह;
उस असीम अभियोग दोष का
क्या उत्तर देता क्या कह?

सात रोज ही रहा जेल मे
या कि वहाँ सदियाँ बीतीं,
अविश्रान्त बरसा करके भी
आँखे तनिक नहीं रीतीं।
कैदी कहते—"अरे मूर्ख, क्यो
ममता थी मन्दिर पर ही ?
पास वहीं मसजिद भी तो थी
दूर न था गिरजाघर भी।"
कैसे उनको समझाता मैं,
वहाँ गया था क्या सुख से,
देवी का प्रसाद चाहा था
बेटी ने अपने मुख से।

[ ६ ]

दण्ड भोग कर जब मैं छूटा,
पैर न उठते थे घर को,
पीछे ठेल रहा था कोई
भय-जर्जर तनु पञ्जर को।
पहले की सी लेने मुझको
नही दौड़ कर आई वह,
उलझी हुई खेल मे ही हा !
अबकी दी न दिखाई वह।

उसे देखने मरघट को ही
गया दौड़ता हुआ वहाँ,—
मेरे परिचित बन्धु प्रथम ही
फूँक चुके थे उसे जहाँ।

बुझी पड़ी थी चिता वहाँ पर
छाती धधक उठी मेरी.
हाय! फूल-सी कोमल बच्ची
हुई राख की थी ढेरी!

अन्तिम बार गोद मे बेटी,
तुझको ले न सका मैं हा!
एक फूल माँ के प्रसाद का भी
तुझको दे न सका मै हा!

वह प्रसाद देकर ही तुझको
जेल न जा सकता था क्या?
तनिक ठहर ही सब जन्मो के
दण्ड न पा सकता था क्या?

बेटी की छोटी इच्छा वह
कहीं पूर्ण मै कर देता,
तो क्या अरे देव त्रिभुवन का
सभी विभव मैं हर लेता?

यही चिता पर धर दूँगा मैं,
—कोई अरे सुनो, वर दो—
मुझको देवी के प्रसाद का
एक फूल ही लाकर दो!

[ आर्द्रा से ]

---

## बापू

विश्व - महावंश - पाल,
धन्य, तुम धन्य हे धरा के लाल!
छद्म-छल के अबोध,
वीतराग वीतक्रोध,
तुम मे पुरातन है नूतन मे,
नूतन निरन्तर मे।
छोटे-से क्षितिज हे,
वसुधा के निज हे,
वसुधा तुम्हारे बीच स्वर्ग मे समुन्नत है,
स्वर्ग वसुधा मे समागत है,
आकर तुम्हारे नये संगम मे,
लघु अवतीर्ण है महत्तम में,

दूर और पास आसपास खिले,
एक दूसरे से हिले,
भीतर मे बाहर मे,
हास और रोदन ध्वनित एक स्वर मे।

जानें किस भाषा मे,
ज्ञात किसे, जाने किस आशा मे,
हास मे तुम्हारे विश्व हँसता,
रोदन मे आकर निवसता।

विश्व-वेदना का महा पारावार,
घोर-घन हाहाकार,
छोटा-सा तुम्हारा यह वर्त्तमान
विपुल भविष्य मे प्रवर्द्धमान,

आज के अपत्य तुम, कल के जनक हो,
एक के अनेक मे गणक हो,
सब के सहज साध्य,
सब के सदा अबाध्य,

आत्मलीन सर्वकाल सर्वात्मीय,
कौन तव परकीय ?
तुम अपने हो विश्व भर के
पुण्यातिथि भी सदैव घर के,

हे विदेह
गेही भी सदैव तुम हो अगेह,
फेंक सकते हो तुम्हीं निर्विकार,
मृत्तिका समान हेम-हीर मणि-मुक्ता हार,

सन्तत अतुल हे,
जन्मजात उच्च स्वर्गकुल के,
मर्त्य कुलशाखा मे हुए हो गोद
सप्रमोद ,

भूतल की शुक्ति यह हलकी
एक बडी बूँद किसी पुण्य-स्वाति जल की
दुर्लभ सुयोग जन्य
प्राप्त कर तुममे हुई है धन्य धन्य धन्य !

बाल तुम ? - बाल युवा-वृद्ध नहीं कुछ भी,
पूर्ण विश्व-मानव तभी, तभी,
प्यार-प्रेम-श्रद्धा सह
वार वार प्रणत प्रणाम तुम्हें अहरह !

[ बापू से ]

— ——

# विकलाङ्ग

आया बड़ी देर मे दैनिक, किया सभी ने स्वागत
प्रथम पृष्ठ पर ही मुद्रित था 'एक सहस्र हताहत !'

यत्र तत्र यों ही सा पढ़ कुछ नासा कुंचित करके,
पलट दिया पन्ना पाठक ने क्षण भर भी न ठहर के।

'एक सहस्र हताहत !'—सहसा जाग उठी जिज्ञासा,—
धरती पर उनका जीवन था क्या कृमि कीटों का सा ?

उनके लिए किसी के उर मे उठी न करुणा-लहरी,
उनकी मरण-यातना मे भी बोध शक्ति है बहरी।

उनमे से जीवित कुछ अब भी ज्वाला मे जल-भुनके,
तड़प रहे होंगे धरती पर, अब तब जीवन उनके।

उन छिन्नाङ्गों की चिल्लाहट रह रह कर अप्रतिहत,
करती होगी वहाँ पवन की छाती मे क्षत शत शत।

नहीं प्रभावित यहाँ तनिक भी उनकी उस तड़पन से,
जड़ विकलाङ्ग हमारे मन मे श्रवण और लोचन से !

[ दैनिकी से ]

## सियारामशरण गुप्त के ग्रन्थ

**कविता**—आत्मोत्सर्ग, विषाद, मौर्य-विजय, अनाथ, दूर्वादल, मृण्मयी, पाथेय, आर्द्रा, बापू, उन्मुक्त, दैनिकी।

**नाटक**—पुण्य पर्व।

**उपन्यास**—गोद, नारी, अन्तिम आकांक्षा।

**कहानियाँ**—मानुषी।

**गद्य**—झूठ सच।

———

# श्री हरिवंश राय 'बच्चन'

श्री बच्चन जी जीवन की अत्यत सघर्षपूर्ण परिस्थितियो मे से हो कर वर्तमान मे आए हैं। वस्तुत उनके जीवन का विकाश 'अग्नि पथ' को पार कर हुआ है। अत उनकी कविता मे जीवन की गहराई अपनी तीव्र अनुभूतियो को लेकर आई है। इन अनुभूतियो ने कवि को दार्शनिक नहीं बनाया, प्रत्युत उसमे मादकता और मस्ती की ऐसी मतवाली विह्वलता भर दी कि कविता 'सतरगिनी' की एक आकर्षक झाँकी बन गई।

श्री बच्चन का काव्य क्षेत्र मे प्रवेश तो "तेरा हार" से ही हो गया था किन्तु उन्हे काव्य-क्षेत्र मे यश देने का श्रेय उनकी 'मधुशाला' को ही है। उमर खैयाम की रुबाइयो की दार्शनिकता और मस्ती को मौलिक रूप से लिखने का श्रेय बच्चन जी को ही है। खैयाम की शैली और भावो से स्फूर्ति पाकर भी बच्चन जी ने अपनी अनुमति की मौलिकता हाथ से नही जाने दी है। इस 'मधुशाला' मे जीवन के अनेक दृष्टिकोण मधुशाला का आधार पाकर कवि की भावना मे साकार हुए हैं।

'मधुशाला' के बाद कवि कुछ अधिक गम्भीर हो गया। ज्ञात होता है कि मधुशाला की भावना की प्रतिक्रिया कवि को जीवन मे बहुत गहरे उतार ले गई। जीवनगत परिस्थितियो की विषमताएँ कवि को जो गम्भीरता नही दे सकी, वह गम्भीरता 'मधुशाला' की प्रतिक्रिया मे कवि को आसानी से मिल गई। इस गम्भीरता का तात्पर्य यह नहीं कि कवि अपनी कविता मे दार्शनिक बन गया। वह जीवन की विषमताओ को अधिक सूक्ष्मता के साथ निरखने लगा।

कवि मे जीवन के वस्तुवाद से बडा विद्रोह है। प्राचीन सस्कारों को वह साहस के साथ कुचल सकता है। नई दिशा मे बढने का साहस उसके पास प्रचुर परिमाण मे है। कही कही उसके पास प्राचीन स्मृतियो का सचित कोष भी है और अपने मोह के रगीन क्षणो मे वह उन स्मृतियो की छाया में विश्राम भी कर लेता है किन्तु श्रान्ति दूर होने पर वह पुन. अपने विद्रोह के पथ पर चलने लगता है।

जीवन की गम्भीर परिस्थितियो मे अपनी दिशा खोज लेने की दृष्टि श्री बच्चन की विशेषता है।

# मधुशाला

मृदु भावों के अंगूरों की
आज बना लाया हाला,
प्रियतम ! अपने ही हाथों से
आज पिलाऊँगा प्याला,

पहले भोग लगा लूँ तेरा,
फिर प्रसाद जग पाएगा,

सबसे पहले तेरा स्वागत
करती मेरी मधुशाला !

भावुकता-अंगूर लता से
खींच कल्पना की हाला,
कवि बनकर है साकी आया
भरकर कविता का प्याला,

कभी न कणभर खाली होगा,
लाख पिएँ, दो लाख पिएँ !

पाठकगण हैं पीनेवाले,
पुस्तक मेरी मधुशाला !

सुनु ! कलकल, छलछल मधु-
घट से गिरती प्यालों में हाला,
सुन ! रुनझुन, रुनझुन चल
वितरण करती मधु साकीबाला,
बस आ पहुँचे, दूर नहीं कुछ,
चार कदम अब चलना है,
चहक रहे, सुन, पीनेवाले,
महक रही, ले, मधुशाला !

मेहँदी-रंजित मृदुल हथेली
में माणिक मधु का प्याला,
अंगूरी अवगुंठन डाले
स्वर्ण वर्ण साकीबाला,
पाग बैंजनी, जामा नीला
डाट डटे पीनेवाले,
इंद्रधनुष से होड़ रही ले
आज रँगीली मधुशाला।

लाल सुरा की धार लपट-सी
कह न इसे देना ज्वाला,
फेनिल मदिरा है, मत इसको
कह देना उर का छाला,

दर्द नाश है इस मदिरा का,
विगतस्मृतियाँ साकी है,
पीड़ा मे आनन्द जिसे हो.
आए मेरी मधुशाला।

बजी न मन्दिर मे घडियाली,
चढ़ी न प्रतिमा पर माला,
बैठा अपने भवन मुअज्जिन
देकर मस्जिद मे ताला,
लुटे खजाने नरपतियो के
गिरी गढ़ो की दीवारें,
रहे मुबारक पीनेवाले,
खुली रही यह मधुशाला।

एक बरस मे एक बार ही
जगती होली की ज्वाला,
एक बार ही लगती बाजी,
जलती दीपो की माला,
दुनियावालो, किन्तु किसी दिन
आ मदिरालय मे देखो,
दिन को होली, रात दिवाली,
रोज़ मनाती मधुशाला।

सकुशल समझो मुझको, सकुशल
रहती यदि साकीबाला,
मंगल और अमंगल समझे
मस्ती में क्या मतवाला,
मित्रो! मेरी क्षेम न पूछो
आकर, पर मधुशाला की,
कहा करो 'जय राम' न मिलकर,
कहा करो 'जय मधुशाला'।

सूर्य बने मधु का विक्रेता,
सिंधु बने घट, जल, हाला,
बादल बन-बन आए साकी,
भूमि बने मधु का प्याला,
झड़ी लगाकर बरसे मदिरा
रिमझिम, रिमझिम, रिमझिम कर,
वेलि, विटप, तृण बन मैं पीऊँ,
वर्षाऋतु हो मधुशाला।

बजी नफीरी और नमाज़ी
भूल गया अल्लाताला,
गाज गिरी, पर ध्यान-सुरा में
मग्न रहा पीनेवाला,

शेख ! बुरा मत मानो इसको,
साफ़ कहूँ तो मस्जिद को—
अभी युगो तक सिखलाएगी
ध्यान लगाना मधुशाला !

मुसल्मान औ, हिन्दू है दो,
एक, मगर, उनका प्याला,
एक, मगर, उनका मदिरालय,
एक, मगर, उनकी हाला,
दोनो रहते एक न जब तक
मस्जिद - मन्दिर मे जाते,
लड़वाते है मस्जिद-मन्दिर,
मेल कराती मधुशाला !

मेरे अधरो पर हो अतिम
वस्तु न तुलसीदल, प्याला,
मेरी जिह्वा पर हो अतिम
वस्तु न गगाजल, हाला,
मेरे शव के पीछे चलने—
वालो, याद इसे रखना—
'राम नाम है संत्य' न कहना,
कहना 'सच्ची मधुशाला'।

मेरे शव पर वह रोए, हो
जिसके आँसू मे हाला,
आह भरे वह जो हो सुरभित
मदिरा पी कर मतवाला,
दे मुझको वे कधा जिनके
पद मद-डगमग होते हो,
और जलूँ उस ठौर जहाँ पर
कभी रही हो मधुशाला!

और चिता पर जाय उँडेला
पात्र न घृत का, पर प्याला,
घट बँधे अगूरलता मे
किंतु न जल हो, पर हाला,
प्राणप्रिये! यदि श्राद्ध करो तुम
मेरा तो ऐसा करना—
पीनेवालो को बुलवाकर,
खुलवा देना मधुशाला!

मै मदिरालय के अन्दर हूँ,
मेरे हाथो मे प्याला।,
प्याले मे मदिरालय बिंबित
करने वाली है हाला,

इस उधेड़ बुन मे ही मेरा
सारा जीवन बीत गया—
मै मधुशाला के अन्दर या
मेरे अन्दर मधुशाला !

बड़े-बडे नाज़ो से मैने
पाली है साकीबाला,
कलित कल्पना का ही इसने
सदा उठाया है प्याला !
मान-दुलारो से ही रखना
इस मेरी सुकुमारी को,
विश्व ! तुम्हारे हाथो मे अब
सौप रहा हूॅ मधुशाला !

[ मधुशाला से ]

# प्याला

मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय!

कल काल-रात्रि के अंधकार
में थी मेरी सत्ता विलीन,
इस मूर्तिमान जग में महान
था मैं विलुप्त कल रूप-हीन,

कल मादकता की भरी नींद
थी जड़ता से ले रही होड़,

किन सरस करों का परस आज
करता जाग्रत जीवन नवीन?

मिट्टी में मधु का पात्र बनूँ—
किस कुंभकार का यह निश्चय?

मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन-मेरा परिचय!

भ्रम भूमि रही थी जन्म-काल,
था भ्रमित हो रहा आसमान,

उस कलावान का कुछ रहस्य
होता फिर कैसे भासमान!

जब खुली आँख, तब हुआ ज्ञात,
थिर है सब मेरे आस-पास,

समझा था सबको भ्रमित किन्तु
भ्रम स्वय रहा था मै अजान,

भ्रम से ही जो उत्पन्न हुआ,
क्या ज्ञान करेगा वह सचय!

मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन-मेरा परिचय!

जो रस लेकर आया भूपर
जीवन-आतप ले गया छीन,
खो गया पूर्व गुण, रंग रूप
हो जग की ज्वाला के अधीन

मै चिल्लाया, क्यो ले मेरी
मृदुता करती मुझको कठोर?'

लपटे बोलीं, 'चुप, बजा-ठोंक
लेगी तुमको जगती प्रवीण।'

यह लो, मीना बाज़ार लगा,
होता है मेरा क्रय-विक्रय।

मिट्टी का तन मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय !

मुझको न सके ले धन कुबेर
दिखलाकर अपना ठाट-बाट
मुझको न सके ले नृपति मोल
दे माल खज़ाना, राज-पाट,

अमरों ने अमृत दिखलाया
दिखलाया अपना अमर लोक,
ठुकराया मैंने दोनों को
रखकर अपना उन्नत ललाट,

बिक, मगर, गया मैं मोल बिना,
जब आया मानव सरस-हृदय !
मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय !

बस एक बार पूछा जाता
यदि अमृत से पड़ता पाला,
यदि पात्र हलाहल का बनता,
बस एक बार जाता ढाला,
चिर जीवन औ, चिर मृत्यु जहाँ
लघु जीवन की चिर प्यास कहाँ !

फिर-फिर जो होठो तक जाता
वह तो बस मदिरा का प्याला,
मेरा घर है अरमानो से
परिपूर्ण जगत का मदिरालय !
मिट्टी का तन, मस्ती का मन
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय !

मै सखी सुराही का साथी,
सहचर मधुबाला का ललाम,
अपने मानस की मस्ती से
उफनाया करता आठ याम,
कल क्रूर काल के गालो मे
जाना होगा—इस कारण ही
कुछ और बढ़ा दी है मैने
अपने जीवन की धूमधाम,
इन मेरी उलटी चालो पर
ससार खड़ा करता विस्मय।
मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय !

मेरे पथ मे आ-आकर के
तू पूछ रहा है बार-बार,

'क्यों तू दुनिया के लोगों में
करता है मदिरा का प्रचार ?'
मैं वाद-विवाद करूँ तुझसे,
अवकाश कहाँ इतना मुझको,
'आनंद करो'—यह व्यंग भरी
है किसी दग्ध-उर की पुकार,
कुछ आग बुझाने को पीते
ये भी, कर मत इनपर संशय!
मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय!

मैं देख चुका जा मस्जिद में
झुक-झुक मोमिन पढ़ते नमाज़,
पर अपनी इस मधुशाला में
पीता दीवानों का समाज,
कह पुण्य कृत्य, यह पाप कर्म
कह भी दूँ, तो दूँ क्या सबूत!
कब कंचन मस्जिद पर बरसा ?
कब मदिरालय पर गिरी गाज ?
यह चिर अनादि से प्रश्न उठा
मैं आज करूँगा क्या निर्णय।

मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन – मेरा परिचय ।

सुनकर आया हूँ मन्दिर में
रटते हरिजन थे राम-राम,
पर अपनी इस मधुशाला में
जपते मतवाले जाम-जाम,
पंडित मदिरालय से रूठा,
मैं कैसे मन्दिर से रूठूँ,
मैं फ़र्क़ बाहरी क्यों देखूँ,
मुझको मस्ती से महज़ काम ।
भय-भ्रांति-भरे जग में दोनों
मन को बहलाने के अभिनय !
मिट्टी का तन मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय !

संसृति की नाटक-शाला में
है पड़ा तुझे बनना ज्ञानी,
है पड़ा मुझे बनना प्याला,
होना मदिरा का अभिमानी
संघर्ष यहाँ किसका किसने;
यह तो सब खेल-तमाशा है,

वह देख यवनिका गिरती है,
समझा कुछ अपनी नादानी?
छिप जाएँगे हम दोनों ही
लेकर अपने-अपने आशय!
मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय!

पल में मृत पीनेवाले के
कर से गिर भू पर आऊँगा,
था निर्मित मैं जिस मिट्टी से
उस मिट्टी में मिल जाऊँगा;
अधिकार नहीं जिन बातों पर,
उन बातों की चिंता करके
अब तक जग ने क्या पाया है,
मैं कर चर्चा क्या पाऊँगा?
मुझको अपना ही जन्म-निधन
है सृष्टि प्रथम, है अंतिम लय।
मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण भर जीवन—मेरा परिचय!

[ मधुबाला से ]

## रात आधी हो गई है ?

जागता मैं आँख फाडे,
हाय, सुधियों के सहारे,
जब कि दुनिया स्वप्न के
जादू - भवन मे खो गई है!
रात आधी हो गई है!

सुन रहा हूँ, शाँति इतनी,
है टपकती बूँद जितनी
ओस की जिनसे द्रुमों का
गात रात भिगो गई है!
रात आधी हो गई है!

दे रही कितना दिलासा,
आ झरोखे से जरा - सा
चाँदनी पिछले पहर की
पास मे जो सो गई है!
रात आधी हो गई है!

———

## बीते दिन कब आने वाले ?

मेरी वाणी का मधुमय स्वर
विश्व सुनेगा कान लगाकर,
दूर गये पर मेरे उर की
धड़कन को सुन पाने वाले!
बीते दिन कब आने वाले!

विश्व करेगा मेरा आदर
हाथ बढ़ाकर, शीश नवाकर,
पर न खुलेंगे नेत्र प्रतीक्षा
मे जो रहते थे मतवाले!
बीते दिन कब आने वाले!

मुझमे है देवत्व जहाँ पर
झुक जायेगा लोक वहाँ पर,
पर न मिलेंगे मेरी दुर्बलता
को अब दुलराने वाले!
बीते दिन कब आने वाले

[ निशा निमन्त्रण से ]

———

## अब मत मेरा निर्माण करो !

तुमने न बना मुझको पाया,
युग-युग बीते, मै घबराया,
भूलो मेरी विह्वलता को.
निज लज्जा का तो ध्यान करो।
अब मत मेरा निर्माण करो।

इस चक्की पर खाते चक्कर,
मेरा तन-मन-जीवन जर्जर,
हे कुंभकार! मेरी मिट्टी को
और न अब हैरान करो।
अब मत मेरा निर्माण करो।

कहने की सीमा होती है,
सहने की सीमा होती है;
कुछ मेरे भी वश मे, मेरा
कुछ सोच-समझ अपमान करो।
अब मत मेरा निर्माण करो।

[ एकात सगीत से ]

## मुझे पुकार लो

इसीलिए खड़ा रहा
कि तुम मुझे पुकार लो!

[ १ ]

ज़मीन है न बोलती
न आसमान बोलता,
जहान देखकर मुझे
नहीं जबान खोलता

नहीं जगह कहीं जहाँ
न अजनबी गिना गया,

कहाँ-कहाँ न फिर चुका
दिमाग-दिल टटोलता,

कहाँ मनुष्य है कि जो
उमीद छोड़कर जिया,
इसीलिए अड़ा रहा
कि तुम मुझे पुकार लो,
इसीलिए खड़ा रहा
कि तुम मुझे पुकार लो!

[ २ ]

तिमिर - समुद्र कर सकी
न पार नेत्र की तरी
विनष्ट स्वप्न से लदी
विषाद, याद से भरी,

न कूल भूमि का मिला
न कोर भोर की मिली,

न कट सकी, न घट सकी
विरह - घिरी विभावरी,

कहाँ मनुष्य है जिसे
कमी खली न प्यार की,
इसीलिए खडा रहा
कि तुम मुझे दुलार लो!
इसीलिए खड़ा रहा
कि तुम मुझे पुकार लो!

[ ३ ]

उजाड़ से लगा चुका
उमीद मैं बहार की,
निदाघ से उमीद की
बसंत से बयार की,

मरुस्थली मरीचिका
सुधामयी मुझे लगी,
अगार से लगा चुका
उमीद मैं तुषार की,
कहाँ मनुष्य है जिसे
न भूल शूल-सी गड़ी,
इसीलिए खड़ा रहा
कि भूल तुम सुधार लो!
इसीलिए खड़ा रहा
कि तुम मुझे पुकार लो!
पुकार कर दुलार लो,
दुलार कर सुधार लो!

———

## तुम गा दो

[ १ ]

तुम गा दो, मेरा गान अमर हो जाए!
मेरे वर्ण-वर्ण विशृंखल
चरण-चरण भरमाए,
गूँज-गूँज कर मिटनेवाले
मैंने गीत बनाये,

कूक हो गई हूक गगन की
कोकिल के कठो पर,
तुम गा दो, मेरा गान अमर हो जाए!

[ २ ]

जब-जब जग ने कर फैलाए,
मैंने कोष लुटाया,
रक हुआ मै निज निधि खोकर
जगती ने क्या पाया!
भेंट न जिसमें मै कुछ खोऊँ
पर तुम सब कुछ पाओ,
तुम ले लो, मेरा दान अमर हो जाए!
तुम गा दो, मेरा गान अमर हो जाए!

[ ३ ]

सुन्दर और असुन्दर जग मे
मैंने क्या न सराहा,
इतनी ममतामय दुनिया मे
मै केवल अनचाहा,
देखूँ अब किसकी रुकती है
आ मुझपर अभिलाषा,
तुम रख लो, मेरा मान अमर हो जाए!
तुम गा दो, मेरा गान अमर हो जाए!

[ ४ ]

दुख से जीवन बीता फिर भी
शेष अभी कुछ रहता,
जीवन की अन्तिम घड़ियों मे
भी तुमसे यह कहता,
    सुख की एक साँस पर होता
    है अमरत्व निछावर,
तुम छू दो, मेरा प्राण अमर हो जाए!
तुम गा दो, मेरा गान अमर हो जाए!

[ सतरगिनी से ]

## श्री हरिवंश राय "बच्चन" के ग्रन्थ

**काव्य**—तेरा हार, मधुशाला, ख़ैयाम की मधुशाला, मधुबाला, मधुकलश, निशा निमत्रण, एकात सगीत, आकुल अंतर, विकल विश्व, सतरगिनी, हलाहल (अप्रकाशित)।

# श्री उदय शंकर भट्ट

श्री उदयशकर भट्ट समार के एक तीव्र समालोचक हैं। उनकी समालोचना मे तर्क की अपेक्षा भावना की प्रधानता होती है और वे अपनी भावना मे मनुष्य के नैसर्गिक गुणो की प्रतिष्ठा विशेष रूप मे करना चाहते है।

उनकी भाव भूमि करुणा से निर्मित होती है। किन्तु वे करुणा की पृष्ठ-भूमि मे साहस और आशावाद की रेखा खीचते हैं। इसी आशावाद से उन्हे देश-प्रेम और देश के लिए आत्मोत्सर्ग की भावना मिलती है। उनका यह देश प्रेम युग युग की सचित भावनाओ के सास्कृतिक वातावरण मे पोषित होता है। वे क्षणिक भावोन्माद मे विश्वाम नही रखते। उनका आत्मोत्सर्ग प्राणों के स्पन्दन मे अपना विकास देखता है।

श्री भट्ट जी का प्रकृति चित्रण भी भावना के आगे दब-सा जाता है। उनके प्रकृति सम्बन्धी समस्त चित्रो मे फूलो और लताओं की शोभा नही रहती, उनमे उनके हृदय का उल्लास या अवसाद अनेक रूपों मे निवास करता है। इस प्रकार श्री भट्ट जी अपने काव्य मे मनुष्य जीवन की विषमताओ को तथा उसके उतार-चढाव को बड़ी स्पष्ट दृष्टि से देखते हैं। जीवन की आलोचना तथा उसके ममस्त रूपो की समीक्षा उनके काव्य मे कहीं कहीं घोषणा के रूप मे हो उठी है।

श्री भट्ट जी के काव्य मे विचारों का प्रवाह अत्यन्त स्वाभाविक है। इस स्वाभाविकता को सुरक्षित रखने के लिये ही कही कहीं उन्हे मुक्त वृत्त का आश्रय लेना पडा है और अपने काव्य-सगीत के मोह को छोड देना पडा है। इतने पर भी उन्होंने अपनी पक्तियो मे नाद को स्थान दिया ही है।

श्री उदयशकर भट्ट मे आक्रोश है और उस आक्रोश की वेगवती धारा को उन्होंने उपयुक्त शब्दों के माध्यम से प्रवाहित किया है।

[ अपनी कविताओ का प्रस्तुत सकलन उन्होने स्वय ही किया है अत. इन कविताओ के अन्त मे आधार भूत ग्रन्थो का नाम नहीं दिया जा सका। ]

## मैं पथिक अवरुद्ध पथ—

मै पथिक, अवरुद्ध पथ, कैसे, कहाँ, किस ओर जाऊँ ?

मधु पिपासा - भार लेकर
विश्व मे आया अकेला
भावना मे विश्व-वैभव—
ने मुझे आगे ढकेला
स्वप्न की उन्मुक्त तरुणी
पर स्वजीवन भार ढोया
जागरण मे स्वप्न खोये
स्वप्न मे ससार खोया
सुनो, युग युग की शिथिल
सब शृखलायें तोड डाली
श्वास पर अकित व्यथाएँ
प्यार के नीचे छिपा लीं
तुम न जानोगे कि कितने
गरल के घट पी चुका हूँ
तुम न समझोगे कि कितने
दुख पीकर जी चुका हूँ

आज रागो मे न जाने
महा भैरव बोलता क्यो ?
आज आँखो मे न जाने
तिमिर कोई घोलता क्यो ?
किन्तु मैने यही देखा
एक मै, आशा अनेको
एक छोटा दिल न जाने
प्यास क्यो उसमे अनेको
एक यौवन की लहर
आघात उस पर है अनेको
एक जीवन पर मरण के
दूत मुँह बाए अनेको
स्कन्ध निर्बल, सैकड़ो दुख-भार यह कैसे उठाऊँ ?
मै पथिक, अवरुद्ध पथ, कैसे, कहाँ, किस ओर जाऊँ ?
सामने यह लपलपाती
ज्वाल प्रलयकर जली है
और पीछे बाघिनी - सी
मृत्यु भी आती चली है
इधर नभ को चूमने वाला
भयावह गिरि खड़ा है
उधर यह उत्तुग लहरो
पर उछलता नद अड़ा है

शून्य पात्र, विहीन-धनुशर
नाव टूटी, पैर निर्बल
साँझ आती है घिरी, बढ़ती
अमा की रात पल पल
है नहीं विश्वास, साहस
पास, स्मृतियाँ वह- पुरानी
सौंप आया प्रिय जनों को
लहर-सी उठती जवानी
नभ गिरा जाता धरा पर
बोझ ले उन्माद का सब
काल का यह ग्रास-सी
खाने चली बिजली धरा अब
दिशा भूलीं, पन्थ भूला
ज्ञान जाने किधर खोया
हाय, छोटे से हृदय पर
क्यों यहाँ अनुराग ढोया?
गिना करती तारिकाएँ
नित्य उठ अपनी व्यथाएँ
पुष्प के स्मय से वसन्ती
प्यार की गीली कथाएँ
जो जवानी गुदगुदी
उल्लास में भर नित्य पीती

जो खिला मधुमास सा
प्रिय-हास पीकर नित्य जीती
जो कटीली भौह का
विक्षेप - शर पी जी रही थी
अमृत की शत निर्भरी की
लहर से सुख-सी रही थी
जो नशीली आँख सी
जग मे विजयिनी हो रही थी
जो कली औ, कुसुम के
अवकाश सी नव हो रही थी
आज वे उल्लास रवि सम
तिमिर पारावार डूबे
जागरण भी आज मुझसे
स्वप्न के सम द्वार डूबे
आज जीवन का निपीड़ित
मरण धन ककाल हूँ मे
आज मणि से हीन, गत-मद
सँपेरे का व्याल हूँ मे
बढ़ रही है आग चारो ओर अब किसको बुलाऊँ ?
मै पथिक, अवरुद्ध पथ, कैसे, कहाँ किस ओर जाऊँ ?

# युग युग का मेरा रुद्ध मौन

## मजदूर

युग युग का मेरा रुद्ध मौन मेघो के गर्जन-सा महान।
मुझ पीडित के सब प्राण चूस अपरूप हो उठा मूर्तिमान
चींटी सा निर्बल मम समाज रेंगती भूख-व्याकुल कतार
मेरी निशि डाँसो का विलास मेरा दिन मिल का अंधकार
मेरी बरसाते आँसू रे, मेरा बसन्त पीला शरीर
गरमी झरनो सा स्वेद-स्रोत मेरे साथी दुख, दर्द, पीर
दिन उनको मुझको रात मिली, श्रम मुझे उन्हे आराम मिला
बलि दे देने को प्राण मिले हण्टर को सूखा चाम मिला
कुछ रुखे सूखे टुकड़ो पर बच्चो का गला हलाक किया
बीवी की आशा कुचल, मसल जीवन यो ही बेबाक किया
क्या किया सुनहला सा जीवन सूखे टुकडो पर दे डाला
कुछ पैसो पर आशाएँ दी मैशीनो की पी पी ज्वाला
वे आज स्वर्ग के स्वाद चाख, वैभव गिरि चढ़ छूते तारे
मैं फाँक रहा हूँ इधर धूल औ' चाट रहा आँसू खारे
अब उलट-पुलट दूँगा समाज अपने अपार बलिदानो से
अब और न मागूंगा भिक्षा गिडगिड़ा कभी धनवानों से।

मै शैल शिखर से खींच विभव पैरो से रगड़ मसल दूँगा
मै यम दाढ़ो से मरण खींच जीवन मे उन्हें बदल दूँगा
हम मानव है, सम है, शुभ है, चाँदी ही है सर्वस्व नहीं
समता से प्यार मनुज-सेवा सत्पथ पर चलना ह्रस्व नहीं
हम हैं विराम के महारूप द्युति द्युमणि परमसुख सन्निधान
युग युग का मेरा रुद्ध मौन मेघो के गर्जन - सा महान।

---

## मेघ-गीत

आ गये घन मोतियो का हार ले।
नील नभ के हृदय मे सब प्यास सावन की लिये वे
जलन अपनी को बुझाने अश्रु से तर दिल किये वे
किसी क्रन्दन के स्वरो से मूर्छनाएँ राग की भर
आग सी भर कर हृदय मे रवकर मुक्ता दल लिये वे
आह भर भर गिर रहे है किसी प्रिय का प्यार ले।
आ गये घन आँसुओ का हार ले।
सदा आँसू बन बहा दिल प्रेम पन्था मे चले जो
प्यार उनका जल उठा सब, किसी रवि-मणि से मिले जो
सदा अपनापन भुला चिनगारियो से उड़ रहे वे
सदा सिरहाने खडे पतझड़ हँसे उस पथ चल जो
और जीवन मे पराजित, गर्जना ससार ले।
आ गये घन आँसुओ का हार ले।

रात अपनी आग की चिनगारियाँ लाई बुझाने
और पहलू में उफनती साँस की मृदु तह बिठाने
यह उसी की साध पानी हो गगन के अंक फैली
रे, उसी की साध में कुछ शेष जीवन-क्षण सुलाने
क्षणिक जीवन में अचानक द्वन्द्व - पारावार ले।
आ गये घन मोतियों का हार ले।

---

## लुई सुई और शेंकाई

[ मुक्तवृत्त ]

धूम्रहीन धवल अमृत-सिक्त दीप-शिखा;
फुल्ल मालती, अमंद मंद मंद रस-सिक्त मुक्ता-वल्लरी सी थी
एक नारी; यौवन की पूर्णिमा, धम्मिल घन,
सुरति - प्रपंच शुभ्र,
अभ्रहीन शारदीया—
लुई सुई शक्तिमयी कामिनी जापान-मणि
भामिनी कुतूहल की, मुक्ति जाति-बन्धन की,
देश की, समाज संस्कार-भार सब ही की।
किया गठबन्धन औ, स्नेह प्राण-भेद चीर
चीन के नवीन प्रिय शेंकाई तरुण,
हृष्ट-पुष्ट, वज्रयष्टि मंजु कांति पुंज से ही

यौवन के रस-से अनग-रति दम्पती-से
हृदय अभग एक प्राण, एक कल्पना-से,
एक श्वास, एक रस, एक मन, एक रूप
रहते थे,
सुरभि समीर से,
लता से तरु,
नदी जैसे तट से ऽम्बुधर चल दामिनी से,
प्राण जैसे आशा से,
हृदयुत साहस से।
बीतते थे दिन—
सुख-राशि से विभोर और
आशा से,
उमग से,
उछाह से अथाह तल।
आते जान पाए नहीं,
जाते जान पाए नहीं,
युग से प्रलम्ब;
किन्तु सुखहित,
मोद हित,
क्षण से अधिक अथ नश्वर अदुःख घन।
बीतती थी रातें—
कहाँ बीततीं सुहाग भरी

प्रेम का सरोज लिए,
विकसित,
सुरभित,
मोदहित,
मदहित,
रतिहित,
अतिरति, अतिगति, वक्रमति मंजु-मंजु।
बहती निखिल ऋतु एक घन प्रेम पूर,
आशा ले अनन्त, परिभाषा ले अनन्त,
किन्तु सान्त था न कुछ भी।
कभी भी प्रिय बाहु-लता
वेष्टित
अखड अमरत्व-जैसा प्रतिपल।
वर्ष-वर्ष पल जैसे
बीतते थे दोनो के ही,
दोनो थे अभिन्न मत
दोनो अन्योन्य गत
दोनो प्रेम-लथपथ
वारुणी मे मद जैसे
लीन-प्रिय-प्रियतमा, एक-दूसरे मे अति।
दो थीं, दो किरण
दो ही आँखें

औ हृदय दो ही
स्नेह समुद्गार
ओष्ठद्वय के प्रमत्त स्मय
और दोनो नेत्रों की प्रसन्न सुख-निर्झरी-सी।
शेकाई आता बरसात-सी हँसी को भरे
नित्य घर,
और था बिखेरता अमद अट्टहास नित्य
शुभ्र मन-सैकत 'उ'
चिर-चिर-चिर-काल।
कहीं उच्च पद पर कार्य करता था वह
टोकियो मे।
एक दिन
एक साझ
कण्ठ तोड़
स्वर जोड
घर-घर फटा स्वर
बल और दर्प लिए टूटे हुए वृक्ष जैसा अधड़ का,
अम्बर से वज्रपात
भूधर से विस्फोट
हृदय में भर कर।
'रेकिट' था हाथ मे ही
गुमसुम, चुप चुप

निष्प्रभ, निश्चल,
रुग्ण युग-युग का।
"क्या हुआ, हुआ क्या, कहो
प्रियतम
मेरे प्रिय ?"
लुई सुई कहने लगी खिन्न, उद्भ्रान्त, क्लान्त,
भर दी गई हो
मानो वह्नि नस-नस मे
अवश-विवश मति उत्तर के लिए व्यग्र।
"आज ही है जाना,
आज रात देश छोड़ देना।
तुम्हे तज, शिशु तज, घर बार ताना-बाना।
प्रेम मे है देश खडा—
(—अचल, अटल फ्यूजीयामा— )
प्रेम से है देश बडा
आज ही है जाना, प्रिये।"
बज्राहत, तरुभ्रष्ट लतिका-सी, दामिनी-सी,
मेघ की वितर्कना-सी, अज्ञ-सी निरुद्ध नारी,
चकित हुई-सी रुद्ध-कण्ठ बद्ध बोली यो—
"क्या कहा ?
कहो न फिर,
कौन देश,

जाना कहाँ ?
मैं भी तो चलूँगी, सब ले चलूँगी—
हृदय-तरंगे दोनों
जहाँ तुम जाओ, नाथ !
बोलो, कहाँ जाना होगा ?"
वीर सब श्रम-काई बोल उठा शोकाई—
"देश से है युद्ध छिड़ा,
देश से है शत्रु भिड़ा।"
कौन शत्रु ?
जापान ?
किससे ?
महान चीन देश से ?
कब सुना ?"
'आज ही तो अभी-अभी,
इसीलिए जाना होगा,
तुम्हें प्रिय आज तज।
जय देश, जय देश !"
तो क्या यह प्रेम हुआ मेरा एक कल्पना ही ?'
शून्य की विभावना ही ?
नश्वर विकामना सा ?
छेद्य
सुख-भेद हाय !

किन्तु प्रेम स्वर्ग - भूति
खडनीय नहीं, दयनीय नहीं है, प्रिय!
उस दिन—अन्धकार
अन्धकार तीव्र धार
नदी थी बहाती जब
मुझे ही निगलता-सी
और तुम आ गये थे मेरे नव भाग्य बन
नव जन्म, नव आशा, नव श्वास, नव भाषा, सब
कुछ नव नव
बन कर अभिनव।
तुमने बचाया लेके दृढ़ बाहुपाश मुझे
मृत्यु से ही और अपमृत्यु से सतत छीन।
आज वह भग्न होगा स्वप्न क्या अकाल मे ही?
प्रलय प्रकम्प बन और तोड़ कुसुमित कलिका को
वज्र से ही पीस देगा!
नहीं, तुम मत जाओ, मेरे प्राण छिप जाओ
उर मे समाओ, रोम-रोम की पुकार बन।"
"किन्तु मेरे देश की पुकार वज्र-घटिका सी
मुझको बुलाती—नस-नस में
ध्वनित हो।
प्राण बोलते हैं, श्वास प्रश्वास बोलते हैं,
चीखती है धमनी

कठिन रुक पाना अब ।
देह से है उच्च देश
नेह से है उच्च देश
प्राण से है उच्च देश ।"
जय देश, चीन देश ।"
'किन्तु यह प्रेम भी तो है महान, सत्य, प्रिय !
यह तो है नर स्वार्थ
लड़ते हो जैसे पशु छोटी छोटी वस्तु पर,
क्या न हम सब एक, एक ही समष्टि के है ?
मानव की परिभाषा भिन्न-भिन्न मूल है ।
एक को उजाड औ बसाता जो है अपने को
क्या न एक चाहता है चाहता जो दूसरा है ?
क्या है यही न्याय, हाय, हेय यह तुच्छ जग ?',
किया बाहु-पाश बद्ध, कण्ठ रुद्ध, प्रेम रुद्ध
चुम्बित कपोल, शेंकाई रुक उठा बोल—
"ठहरो, मुझे सोचने दो
सोचना न सीखा मैंने, सोचने का काम जिन्हे
वे ही तो बुलाते, सुनो—
मानव महान होगा, देश भी महान ही है,
उन्नत है जाति यदि उन्नत है देश भी जो,
सभी कुछ उन्नत, समुन्नत है विश्व यह
देश की पुकार सुन, छोड़ दूँ निरीह उसे

मै भी तो उसी का अग, मै भी तो उसी का श्वास
देश की पुकार प्रिय—सम्भव नही है अब –
व्यक्ति से समाज बडा उससे भी देश बडा,
देश ही है धर्म मेरा, देश ही है कर्म मेरा
देश है बुलाता सुनो—हाय, स्वप्न-भग हुए।"
गाढ़ कर आलिगन चूम चूम दोनो सुत
विदा हुआ शेकाई चीन के प्रयाण हित—
रोता हुआ, हॅसता-सा
पीडा को दबाये और गाता हुआ देश-गीत,
—गीत, जाति गीत, दबा दबा हाहाकार,
अनुपल चीत्कार,
बडवा-सा मथ मन
सभी स्वप्न, सभी सुख, सभी शान्ति खो के मानो
एक नेत्र अश्रु भरे
और दूसरे मे हर्ष
हृदय मे द्वन्द्व लिए
प्रेम लिए, व्यथा लिए
विष लिए, मृत्यु लिए
और अमरत्व लिए
सुख लिए, शक्ति लिए
अरि का विनाश लिए।
जाता चीर अन्धकार।

× × × ×

लुई सुई व्यक्त हत प्रेम की तरग भरी
करने लगी थी ग्लानि
रोती-सी बिसूरती।
इतने मे सुन पडा
गीत निज देश का ही, जाते थे महान वीर
चीन की विजय को —
'क्विक मार्च करते-से, सिह-से प्रमत्त जन
लुई सुई सुप्त सिहनी-सी उठ दौड़ी तब
और जाके पहुँची वह गुप्त दूतावास मे—
गई वहाँ
पकडाने हेतु
शत्रु मित्र शेंकई को ही।
किन्तु वह तीर सा गया था देश त्याग वीर
हाथ मे न आया शत्रु,
रह गई साँस तोड़।

× × × ×

एक दिन, एक साँझ उड़ी शत्रु-देश पर
और बरसाने लगी बम्ब तथा गोले वहाँ
अग्नि सम धाँय-धाँय पल-पल शत्रु पर।
उस धुआँधार मे, अनन्त अँधकार मे था
नीचे वहीं एक बचा नष्ट होते-होते यन्त्र

वायुयान नाशकारी—
अग्नि-सी उगल रहा पल-पल यान पर
गिर पडा वायुयान छिन्न-भिन्न
टूट फूट,
तारक-सा वेग लिए
कुछ दूर वहीं पास।
चीनी वीर देख दौडे ले प्रकाश मत्त मन
हर्ष से प्रमत्त मत्त महातन वारुणी-से
और देखा—रमणी थी एक वह
कॉप उठे प्राण एक सैनिक के देख यह
वज्राहत, हत आशा, चकित भ्रमित मन
चीत्कार कर गिर गया, उस शव पर
बोलकर शेकाई—"हाय, प्रिये लुई सुई,
हम मिले अन्त मे अनन्त धाम-पथ पर।"
मूक, निर्वाक् अन्य देखते थे जन सब,
खडे—खड़े,
ज्ञान हीन,
सज्ञाहीन—प्राणहीन।

# जीवन

यह कैसा क्या मैंने पाया ?
क्या जाने, किस अनजाने में यह कटु कटुतर, यह मृदु मृदुतर
चल लहरों-सा चचल सुखकर
सित ओस-कणों सा जब तक ढल
स्मृतियों की ग्रन्थि बाँध अचल
मैं निज को बहलाने आया
यह कैसा क्या मैंने पाया ?
क्यों अनचाहा इसमें मिलता, औ चाहा मिलता नहीं खूब
मैं इसी दशा में ऊब ऊब
आशा-सी निज आँखें पसार
कुछ ढूँढ रहा हूँ बार बार
कुछ जाना कुछ न जान पाया
यह कैसा क्या मैंने पाया ?
रजनी में सरिता के समान, मैं देख पा रहा एक छोर
आगे की कोई नहीं कोर
क्या जानूँ केवल वर्तमान
दिन-सा उज्ज्वल निशि-सा अजान
मेरी सीमा ही बन आया
यह कैसा क्या मैंने पाया ?

## सावन-गीत

घिर आओ उमड़ घुमड़ बादल
बरसो पल पल पीयूष धवल
छल छल छलके आनन्द अमल
ओ प्यासों के आशा सम्बल ?
जल रहे विश्व के प्राण इधर
मूर्छित जीवन के अन्तर तर
कलियों के सौरभ-सिक्त अधर
चेतना लुप्त प्रान्तर प्रान्तर
बरसो बरसो सरसो ओ घन,
हर्षित कर मानव का चेतन
प्लावित-सा चेतन बन उपवन
शिंजित जीवन का हो जीवन
स्फुलिंग अग्नि के बहे सकल
सब बहे गरल का ग्रीष्माचल
घिर आओ उमड़ घुमड़ बादल
तज क्षार पाप उन्मुक्त अमल
सुमनों के अधरों पर अविरल
अंकित कर दो युग युग का मद

युग युग का यौवन औ चचल
लहरो, लहरा दो हृदय हृदय
खोलो नव जीवन वातायन
झुलसे खारे आँसू के कन
मेरे युग युग पीडा कम्पन
हो शान्ति शक्ति मे परिवर्तन
छन छनन छनन छन नाच सजल
उल्लसित करो मेरा भूतल।

---

## रात की गोद में

सुनसान रात, गुपचुप तारे, एकान्त चन्द्र, नभ मूक आप,
सागर लहरो को सुला गोद, मुख चूम उमंगे रहा माप।
सब मूक नगर, पथ, गली, द्वार
नर मूक सो रहे पग पसार
आँखो मे भर कर अघ जघन्य
आँखो मे भरकर साध पुण्य
उर मे जीवन की आशाएँ,
आशाओ की मृदु भाषाएँ
कुछ शाप और अपलाप लिए
वरदान और अपमान लिए

अवसान कहीं, अरमान कहीं
कोने मे स्मृतियाँ कहीं मूक
चचल आकृतियाँ कही मूक
कुत्ते भी चुप, कौए भी चुप, तस्कर रखते पग दबा चाप।
सुनसान रात गुप चुप तारे, एकान्त चन्द्र, नभ मूक आप,
सागर लहरो को सुला गोद, मुख चूम उमंगे रहा माप।
दिल जले समेटे हुए राख
मन चले बटोरे हुए खाक
कुछ पत्थर - से दिल निर्विकार,
कुछ पानी - से पिघले अपार
जीवन मे जिनको भार मिला,
केवल स्वप्नो मे प्यार मिला
वे मिलन लिए, वे जलन लिए,
वे डाह लिए वे चाह लिए
अवसाद कहीं, उन्माद कहीं,
जीवन मे जो कुछ कर न सके
अपने घावो को भर न सके
वे दिन से पा उपहास व्यङ्ग निशि मे करते गुपचुप विलाप।
सुनसान रात, गुपचुप तारे, एकान्त चन्द्र, नभ मूक आप,
सागर लहरो को सुला गोद, मुख चूम उमगें रहा माप।
मानिनी कहीं हैं रहीं जाग,
झूठे आँसू झूठा विराग

पर उमड रहा अनुराग हृदय—
आँसू से करती है अभिनय
दीपक से चितवन वक्र मिला,
प्रिय का विह्वल मन रही हिला

सब व्यर्थ विनय
बेचैन हृदय
बेचैन प्राण
बेचैन मान
उन्मन, उन्मन
विह्वल तन मन—
दम्पति के हैं तूफान मूक
दम्पति के हैं अरमान मूक

दीपक जल जल
धोता उर-मल
दोनो अपनापन भूल गये
दोनों निज चेतन भूल गये

दीपक की लौ-सी मूक मधुर दोनो की धड़कन रही काँप।
सुनसान रात, गुपचुप तारे, एकान्त चन्द्र नभ मूक आप,
सागर लहरों को सुला गोद, मुख चूम उमंगे रहा माप।
शैशव की कहीं कहानी चुप,
है आँखो की नादानी चुप

अल्हड मस्ती का पानी चुप
औ उठती कही जवानी चुप
उठते उठते सब रह जाता,
चुपके चुपके कुछ कह जाता
उद्गार लिए अभिसार और
यौवन की मधुर मरोर और
अवशेष मधुर सब चले सिहर
सब अपना 'नव पथ' भूल गये
प्राणो मे लेकर शूल नये
वे भी करवट ले मचा रहे, आँखो मे भर कर नये ताप।
सुनसान रात गुपचुप तारे, एकान्त चन्द्र नभ मूक आप,
सागर लहरो को सुला गोद मुख चूम उमगे रहा माप।
कुछ स्वामी की झिड़कन लेकर
बेचैनी ऊबा मन लेकर
तन भूख, भर्त्सना-धन लेकर
जर्जर तन मन, जर्जर जीवन
विगलित सम्बल
अनुदिन पल पल
टूटी आहें
टूटी चाहे
प्राणों मे हाहाकार लिए
आँसू का जल-उपहार लिए

सो रहे सहेजे हुए हृदय, अपने दुनिया के सभी पाप।
सुनसान रात, गुपचुप तारे, एकान्त चन्द्र, नभ मूक आप,
सागर लहरों को सुला गोद, मुख चूम उमगें रहा माप।
कुछ सोते सुख की लिए साँस,
कुछ सोते कल की लिए आस
क्या जाने कल भी जिन्हें सत्य
लेने दे जीवन का न पथ्य
सब अलग अलग
मानव का जग
चुप्पी भी चुप
अन्धेरा गुप
केवल मेरा कवि रहा जाग
भर हृदय आग
वाणी विहाग
इस महानींद का ताल प्रखर
हर रात गूँजता रह रह कर
पीता है निशि के खप्पर भर जग की साँसों को नाप नाप।
सुनसान रात, गुपचुप तारे, एकान्त चन्द्र, नभ मूक आप,
सागर लहरों को सुला गोद मुख चूम उमगे रहा माप।

— ——

## श्री उदयशंकर भट्ट के ग्रन्थ

काव्य—तक्षशिला, राका, मानसी, विसर्जन, अमृत और विष, युगदीप।

नाटक—चन्द्रगुप्त मौर्य, विक्रमादित्य, दाहर, अम्बा, मत्स्यगधा, सगरविजय, विश्वामित्र, कमला, राधा, अभिनव एकाकी नाटक, स्त्री का हृदय, तीन नाटक।

———

## राष्ट्रीय धारा

श्री माखनलाल चतुर्वेदी 'एक भारतीय आत्मा'

श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन'

श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान

श्री रामधारी सिंह 'दिनकर'

# श्री माखनलाल चतुर्वेदी

## एक भारतीय आत्मा

श्री चतुर्वेदी जी हमारे राष्ट्रीय कवि हैं। उन्होंने 'एक भारतीय आत्मा' के नाम से जो रचनाएँ की हैं वे मानों नवीन रक्त से लिखी गई हैं। उनकी राष्ट्रीय कविताओं में उनके भाव ऐसे जाग गये हैं। जैसे



प्रभात में मन्द वायु से फूल जाग उठते हैं। प्रकृति के चित्रण में भी जब उनकी राष्ट्रीय भावना जागती है तो वे उस ब्रह्मवादी जैसे ज्ञात होते हैं जो अणु-अणु में अपने आराध्य को देखता है वे इस क्षेत्र में बहुत सफल हैं। प्रकृति के कुसुम भी उस पथ पर गिरना चाहते हैं जहाँ वीर बलि-वेदी पर अपना सिर चढ़ाने जाते हैं। उनकी कोकिला भी देश-प्रेम के राग से कूजती है। प्रकृति और देश-प्रेम का यह परिश्रम चतुर्वेदी जी की विशेषता है।

श्री चतुर्वेदीजी द्विवेदीकाल के कवि हैं। उन्होंने रहस्यवाद की छाप अपनी कविता में प्रारम्भ से ही रक्खी है, किन्तु वह रहस्यवाद देश-प्रेम के क्रोड़ ही में है। संसार की साधारण वस्तुओं में भी वे संकेत देखते हैं

और अपनी विचित्र शब्दावली मे एक रूपक बॉध देते है। उनकी शब्दावली विचित्र इसलिए है कि उसके चित्र सकलन मे कोई विशेष रुचि नहीं है।

दमयन्ती के एक चीर की मॉग हुई बाज़ी पर,
देश-निकाला स्वर्ग बनेगा तेरी नाराज़ी पर।

बाजी और नाराजी दमयन्ती के चीर और स्वर्ग की कलाभिव्यक्ति के प्रतिकूल हैं, वे चाहे भाव-प्रकाशन के कितने ही अनुकूल क्यों न हो। भावना को प्रकाशित करने मे समर्थ जो शब्द कवि के मस्तिष्क मे आते है उन्हे ही स्वाभाविक रूप से वह सामने रख देता है। फारसी और अरबी के शब्दों से कवि का कोई वैमनस्य नहीं और वह शुद्ध तत्सम सस्कृत शब्दो की पक्ति मे उन्हे सादर बिठला देता है। भाव-प्रकाशन कवि की शैली का चरम उद्देश्य है।

श्री चतुर्वेदीजी की कविताओं मे कही कही अस्पष्टता भी है। इसका कारण यह है कि उनके देश-प्रेम के साथ उनके आराध्य की अनुभूति भी चलती है और यह अनुभूति अस्पष्ट होने के कारण उनकी कविता मे भी अस्पष्टता ला देती है।

श्री चतुर्वेदी जी ने एक नाटक लिखा है— श्री कृष्णार्जुन युद्ध। उसमे चाहे पात्रों का मनोवैज्ञानिक सघर्ष न हो लेकिन काव्य और कला का स्पष्टीकरण प्रत्येक स्थान पर है। ऐसे साहित्यिक नाटक हिन्दी मे कम हैं।

राष्ट्रीय कवि के नाते श्री माखनलाल चतुर्वेदी सर्वमान्य और प्रतिष्ठित हैं। उन्हे सवत् २००० मे 'हिमकिरीटिनी, काव्य सग्रह पर देव-पुरस्कार मिल चुका है।

# कुंज कुटीरे यमुना तीरे

पगली तेरा ठाट ! किया है रक्ताम्बर परिधान,
अपने काबू नहीं और यह सत्याचरण विधान !
उन्मादक मीठे सपने ये और अधिक मत ठहरें !
साक्षी न हों न्याय-मन्दिर में कालिन्दी की लहरें !

डोर खींच, मत शोर मचा,
मत बहक, लगा मत ज़ोर,
माँझी, थाह देख कर आ तू,
मानस - तट की ओर।

कौन गा उठा ? अरे करें मत ये पुतलियाँ अधीर,
इसी क़ैद के बन्दी हैं वे श्यामल-गौर शरीर।
पलकों की चिक पर हृत्तल के छूट रहे फव्वारे,
निश्वासें पंखे झलती हैं, उनसे मत गुंजारें

यही व्याधि मेरी समाधि है,
यही राग है त्याग,
क्रूर तान के तीखे शर मत
छेदें मेरे भाग।

   

काले अन्तस्तल से फूटी कालिन्दी की धार,
पुतली की नौका पर लायी मै दिलदार उतार,
बादबान तानी पलको ने—हा यह क्या चीत्कार ?
कैसे ढूढूँ ? हृदय-सिन्धु मे, छूट पडी पतवार !

भूली जाती हूँ अपने को,
प्यारे मत कर शोर
भाग नहीं, गह लेने दे
तेरे अम्बर का छोर।

❀ ❀ ❀ ❀

अरे बिकी बेदाम कहाँ मै ? हुई बडी तकसीर,
धोती हूँ जो बना चुकी हूँ पुतली मे तसवीर,
डरती हूँ दिखलायी पड़ती तेरी उसमे वशी,
कुंज-कुटीरे-यमुना-तीरे तू दिखता यदुवशी !

अपराधी हूँ मजुल मूरत, ताकी
हा ! क्यो ताकी ?
वनमाली ! मुझसे न मिटेगी,
ऐसी बाँकी झाँकी।

अरी, खोद कर मत देखे, ये अभी पनप पाये हैं।
बड़े दिनो मे, खारे जल से कुछ अकुर आये है;
पत्ती को मस्ती लाने दे, कलियाँ कढ़ जाने दे,
अन्तरतर को अन्त चीर कर अपनी पर आने दे।

ह्री-तल वेध, समस्त खेद तज,
मै दौड़ी आऊँगी,
नील सिन्धु-जल धौत चरण पर,
चढ़ कर खो जाऊँगी।

———

## पुष्प की अभिलाषा

चाह नही मै सुर बाला के
गहनो मे गूँथा जाऊँ,
चाह नहीं प्रेमी-माला मे
बिंध प्यारी को ललचाऊ,
चाह नहीं, सम्राटो के शव पर
हे हरि! डाला जाऊँ,
चाह नहीं, देवो के शिर पर
चढ़ूँ भाग्य पर इठलाऊँ,
मुझे तोड़ लेना वनमाली!
उस पथ मे देना तुम फेक,
मातृ-भूमि पर शीश चढ़ाने
जिस पथ जावें वीर अनेक।

## खीझमयी मनुहार

किन बिगडी घडियो मे झाँका ?
        तुझे झाँकना पाप हुआ,
आग लगे—वरदान निगोडा
        मुझ पर आकर शाप हुआ !
जाँच हुई, नभ से भूमडल
        तक का व्यापक माप हुआ,
अगणित बार समा कर भी
        छोटा हूँ, यह सन्ताप हुआ !
अरे अशेष ! 'शेष' की गोदी
        तेरा बने बिछौना सा ।
आ मेरे आराध्य ! खिलालूँ
        मै भी तुझे खिलौना सा ।



## वेदना गीत से

कम्पन के तागे मे गूँथे से क्यो लहराते हो ?
    मारुत ही क्यो, तरुवर-कुजो मे न विलम पाते हो ?
    और, पछियो की तानो से जरा न टकराते हो ?
    टेकड़ियो के पार, कहो, कैसे चढ़ कर आते हो ?
    आते-जाते हो या मुझमे आकर छिप जाते हो ?

भ्रमित की मति सी परम गँवार
आह की मिटती-सी मनुहार,
पूछती है तुमसे दिलदार—

कौन देश से चले ? कौन-सी मंजिल पर जाते हो ?
कसक चुटकियों पर चढ़कर, क्यों मस्तक डुलवाते हो ?
कम्पन के तागे में गूँथे-से क्यों लहराते हो ?

क्या बीती है ?—आजाने दो उसको भी इस पार,
क्यों करते हो लहराने का भूतल में व्यापार ?
चट्टानों से बनी विन्ध्य की टेकडियों के द्वार—
वायु विनिन्दित तरलाई पर तैर रहे बेकार—

छटपटाहट को यों मत मार,
पहन सागर-लहरों का हार,
खोल दे कोटि कोटि हृद् द्वार,

कहाँ भटकते, यहाँ ? प्राण लेते बन राग बिहाग !
शीतल अंगारों से विश्व जलाने क्यों जाते हो ?
कम्पन के तागे में गूँथे-से क्यों लहराते हो ?

किस के लिए छेडते हो अपनी यह तरल तरंग ?
किसे डुबोने को घोला है, यह लहरों पर रंग ?
कोई गाहक नहीं अरे, फिर क्यों यह सत्यानाश ?
बाँस, काँस, कुश से सहते हो लहरों का उपहास ?

अरे वादक ! क्यों रहा उडेल,
खेलता आत्म-घात का खेल,
उजड़ता व्यर्थ स्वरो का मेल

यह सब है किस लिए बिना पखो की मृदुल उडान !
दूर नहीं होते, माना, पर पास नही आते हो ?
कम्पन के तागे मे गूँथे-से क्यो लहराते हो ?
मानूँ कैसे ? कि यह सभी सौभाग्य सखे ! मुझ पर है ?
है तो मेरे लिए पास आने मे किस का डर है ?

मेरे लिए उठेगी आशाओ मे ऐसी ध्वनियाँ !
करुणा की बूँदो ! काली होगी उनकी जीवनियाँ !

और, वे होगी क्यो उस पार ?
यही होगी पलकों के द्वार,
पहन मेरी श्वासो के हार !

आह ! गा उठे, हेमाचल पर तेरी हुई पुकार—
बनने दे तेरी कराह को परसो की हुँकार—
और जवानी को चढ़ने दे बलि के मीठे द्वार,
सागर के धुलते चरणो से उठे प्रश्न इस बार—

'अन्तस्तल से अतल-वितल को क्यो न बेध जाते हो ?
अजी, वेदना-गीत गगन को क्यो न छेद जाते हो ?
उस दिन ? जिस दिन महानाश की धमकी सुन पाते हो
कम्पन के तागे मे गूँथे-से क्यो लहराते हो !

# क़ैदी और कोकिला

क्या गाती हो ? क्यूँ रह-रह जाती हो ? कोकिल ! बोलो तो ?
क्या लाती हो ? सन्देशा किसका है ? कोकिल ! बोलो तो ?
ऊँची काली दीवारो के घेरे मे,
डाकू, चोरो, बटमारो के डेरे मे,
जीने को देते नहीं पेट-भर खाना,
मरने भी देते नहीं—तड़प रह जाना !
जीवन पर अब दिन-रात कड़ा पहरा है,
शासन है या तम का प्रभाव गहरा है ?
हिमकर निराश कर गया, रात भी काली,
इस समय कालिमामयी जगी क्यूँ आली ?
क्यूँ हूक पड़ी ? वेदना बोझवाली सी , कोकिल ! बोलो तो ?
क्या लुटा ? मृदुल वैभव की रखवाली सी—कोकिल ! बोलो तो ?
बन्दी सोते हैं है घर्घर श्वासों का,
दिन के दुख का रोना है निश्वासो का,
अथवा स्वर है—लोहे के दरवाज़ों का,
बूटो का, या सन्त्री की आवाज़ो का,
या गिनने वाले करते हाहाकार,
सारी रातो हैं—एक, दो, तीन, चार !
मेरे आँसू की भरी उभय जब प्याली,
बेसुरा ! मधुर क्यो गाने आयी आली ?

क्या हुई बावली ? अर्द्धरात्रि को चीखीं—कोकिल ! बोलो तो ?
किस दावानल की ज्वालाएँ हैं दीखी—कोकिल ! बोलो तो ?
निज मधुराई को कारागृह पर छाने,
जी के घावों पर तरलामृत बरसाने
या वायु-विटप-बल्लरी चीर, हठ ठाने—
दीवार चीरकर अपना स्वर अज़माने,
या लेने आयी इन आँखों का पानी
नभ के ये दीप बुझाने की है ठानी !
खा अन्धकार करते वे जग रखवाली,
क्या उनकी आभा तुझे न भायी आली ?
तुम रवि किरणों से खेल जगत को रोज जगाने वाली—
कोकिल ! बोलो तो ?
क्यों अर्धरात्रि में विश्व जगाने आयी हो मतवाली—
कोकिल ! बोलो तो ?
दूबों के आँसू धोती, रवि-किरणों पर,
मोती बिखराते विन्ध्या के झरनों पर
ऊँचे उठने के व्रतधारी इस वन पर,
ब्रह्मांड कँपाती उस उद्दंड पवन पर,
तेरे मीठे गीतों का पूरा लेखा,
मैंने प्रकाश में लिखा सजीला देखा,
अब सर्वनाश करती क्यों हो ? तुम जाने या बे-जाने—
कोकिल ! बोलो तो ?

क्यों तमोपत्र पर विवश हुई लिखने मधुरीली तानें—
कोकिल! बोलो! तो?
क्या? देख न सकती जंजीरों का गहना
हथकड़ियाँ क्यों? यह ब्रिटिश राज का गहना!
गिट्टी पर! अँगुलियों ने लिक्खे गान!
कोल्हू का चर्रक चूँ—जीवन की तान!
हूँ मोट खींचता लगा पेट पर जूआ,
खाली करती हूँ ब्रिटिश अकड़ का कूँआ।
दिन में मत करुणा जगे, रुलाने वाली!
इसलिए रात में गज़ब ढा रही आली!
इस शान्त समय में अन्धकार को बेध, रो रही क्यों हो—
कोकिल! बोलो तो?
चुपचाप, मधुर विद्रोह-बीज इस भाँति बो रही क्यों हो—
कोकिल! बोलो तो?
काली तू, रजनी भी काली,
शासन की करनी भी काली,
काली लहर, कल्पना काली,
मेरी काल-कोठरी काली,
टोपी काली, कमली काली,
मेरी लौह-शृंखला काली,
पहरे की हुँकृति की व्याली,
तिस पर है गाली! ऐ आली!

इस काले सकट-सागर पर मरने की मदमाती -
कोकिल ! बोलो तो !
अपने गति वाले गीतो को किस विधि हो तैराती—
कोकिल ! बोलो तो !

तुझे मिली हरियाली डाली,
मुझे नसीब कोठरी काली,
तेरा नभ भर मे सचार !
मेरा दस फुट का ससार !
तेरे गीतो उठती वाह,
रोना भी है मुझे गुनाह !
देख विषमता तेरी मेरी,
बजा रही तिस पर रणभेरी !

इस हुँकृति पर, अपनी कृति से, और कहो क्या कर दूँ ?—
कोकिल ! बोलो तो ?
मोहन के व्रत पर, प्राणो का आसव किस मे भर दूँ ?—
कोकिल ! बोलो तो ?

फिर कुहू—अरे क्या बन्द न होगा गाना ?
इन अन्धकार मे मधुराई दफनाना !
नभ सीख चुका है कमज़ोरो को खाना
क्यो बना रही अपने को उसका दाना ?
तिस पर, करुणा गाहक बन्दी सोते हैं,
स्वप्नो मे स्मृतियाँ श्वासो से धोते हैं !

सीकचे-रूपिणी लोहे की पाशो मे
क्या भर दोगी, बोलो निद्रित लाशो मे ?
क्या ? घुस जायेगा रुदन तुम्हारा निश्वासो के द्वारा—
कोकिल ! बोलो तो ?
और प्रात मे हो जायेगा उलट पुलट जग सारा—
कोकिल ! बोलो तो ?

———

## उन्मूलित वृक्ष

भला किया जो इस उपवन के
सारे पुष्प तोड़ डाले,
भला किया, मीठे फल वाले
ये तरुवर मरोड़ डाले,
भला किया, सींचो पनपाओ
लगा चुके हो जो कलमे,
भला किया, दुनिया पलटा दी
प्रबल उमगो के बल मे !
लो हम तो चल दिये,
नये पौधो प्यारो ! आराम करो।
दो दिन की दुनियाँ में आये,
हिलो-मिलो कुछ काम करो।

पथरीले ऊँचे टीले हैं,
रोज़ नहीं सींचे जाते,
वे नागर न यहाँ आते हैं,
जो थे बागीचे आते।
झुकी टहनियाँ तोड़-तोड़ कर,
बनचर भी खा जाते है,
शाखा - मृग कन्धो पर चढ़ कर
भीषण शोर मचाते हैं।

*　　　*　　　*

दीनबन्धु की कृपा, बन्धु!
जीयित हैं, हाँ हरियाले हैं,
भूले-भटके कभी गुज़रना,
हम वे ही फल वाले हैं!

[ त्रिधारा से ]

## जवानी

आज अन्तर मे लिये पागल जवानी!
कौन कहता है कि तू
विधवा हुई, खो आज पानी?

चल रहीं घड़ियॉ,
चले नभ के सितारे,
चल रहीं नदियॉ,
चले हिम-खड प्यारे,
चल रही है सॉस,
फिर तू ठहर जाये?
दो सदी पीछे कि
तेरी लहर जाये?

पहन ले नर-मुंड-माला,
उठ स्वमुड सुभेस कर ले,
भूमि-सा तू पहन बाना आज धानी
प्राण तेरे साथ हैं, उठ री जवानी!

द्वार बलि का खोल
चल, भूडोल कर दे,
एक हिम गिरि एक सिर
का मोल कर दे,
मसल कर, अपने
इरादो सी, उठा कर,
दो हथेली है कि
पृथ्वी गोल कर दें?

रक्त है? या है नसो मे क्षुद्र पानी!
जॉच कर, तू सीस दे दे कर जवानी?

वह कली के गर्भ से फल
रूप मे, अरमान आया!
देख लो मीठा इरादा, किस
तरह, सिर तान आया!
डालियो ने भूमि पर लटका
दिये फल, देख आली!
मस्तको को दे रही
सकेत कैसे, वृक्ष-डाली!

फल दिया? या सिर दिया? तरु की कहानी,
गूँथ कर युग मे, बताती चल जवानी!

श्वान के सिर हो—
चरण तो चाटता है!
भोंक ले—क्या सिंह
को वह डाँटता है?
रोटियाँ खायीं कि
साहस खो चुका है,
प्राणि हो पर प्राण से
वह जा चुका है।

तुम न खेलो ग्राम-सिंहो में भवानी!
विश्व की अभिमान मस्तानी जवानी!

ये न मग हैं, तव
चरण की रेखियाँ हैं,
बलि दिशा की अमर
देखा-देखियाँ हैं।
विश्व पर, पद से लिखे
कृति लेख हैं ये,
धरा तीर्थों की दिशा
की मेख हैं ये।

प्राण-रेखा खींच ये, उठ बोल रानी!
री मरण के मोल की चढ़ती जवानी!

टूटता - जुड़ता समय
'भूगोल' आया,
गोद मे मणियाँ समेट
खगोल आया,
क्या जले बारूद ?—
हिम के प्राण पाये !
क्या मिला ? जो प्रलय
के सपने न आये !
धरा ?—यह तरबूज़
है दो फाँक कर दे,

चढ़ा दे स्वातन्त्र्य-प्रभु पर अमर पानी।
विश्व माने—तू जवानी है, जवानी !

लाल चेहरा है नहीं—
फिर लाल किसके ?
लाल ख़ून नहीं ?
अरे कंकाल किसके ?
प्रेरणा सोयी कि
आटा - दाल किसके ?
सिर न चढ़ पाया
कि छाया भाल किसके

नेह की वाणी कि हो आकाश-वाणी,
धूल है जो जग नहीं पायी जवानी।

विश्व है असि का?—
नहीं सकल्प का है।
हर प्रलय का कोण
काया - कल्प का है,
फूल गिरते, शूल
शिर ऊँचा लिये हैं,
रसो के अभिमान
को नीरस किये हैं।

खून हो जाये न, तेरा देख, पानी,
मरण का त्यौहार, जीवन की जवानी।

---

## घर मेरा है?

क्या कहा, कि यह घर मेरा है?

जिसके रवि ऊगें जेलों मे,
सन्ध्या होवे वीराने में,
उसके कानो में क्यो कहने
आते हो? यह घर मेरा है?

है नील चँदोवा तना कि झूमर
झालर उसमें चमक रहे,
क्यों घर की याद दिलाते हो,
जब सारा रैन बसेरा है?

जब चाँद मुझे नहलाता है,
सूरज रोशनी पिन्हाता है,
क्यों दीपक लेकर कहते हो,
यह तेरा है, यह मेरा है?

ये आये बादल घूम उठे,
ये हवा के झोंके झूम उठे,
बिजली की चम-चम पर चढ़
गीले मोती भू चूम उठे,

फिर सनसनाट का ठाठ बना
आ गयी हवा, कजली-गाने,
आ गयी रात, सौगात लिये,
ये गुलसब्बो मासूम उठे।

इतने में कोयल बोल उठी,
अपनी तो दुनिया डोल उठी,
यह अन्धकार का तरल प्यार,
सिसकें बन आयीं जब मलार

मत घर की याद दिलाओ तुम,
अपना तो तो काला डेरा है,
कलरव बरसात, हवा ठडी,
मीठे दाने खारे मोती,

सब कुछ ले, लौटाया न कभी,
घर वाला महज लुटेरा है।

हो मुकुट हिमालय पहनाता,
सागर जिसके पद धुलवाता
यह बँधा बेडियो मे मन्दिर
मसजिद गुरुद्वारा मेरा है!

क्या कहा कि यह घर मेरा है?

---

## हिमकिरीटिनी

री सजनि! बन-राजि की श्रृंगार।

समय के वन-मालियो
की कलम के वरदान,
डालियो, काँटों भरी
के ऐ मृदुल-अहसान।

मुग्ध मस्तों के हृदय के
मुँदे तत्व अगाध,
चपल अलि की परम
सचित गूँजने की साध।

बाग़ की बागी हवा
की मानिनी खिलवाड,
पहन कर तेरा मुकुट
इठला रहा है झाड़।

खोल मत निज पखियो का द्वार,
री सजनि! वन-राजि की शृंगार।

आ गया वह वायु-वाही,
मित्र का नव राग
बुलबुलें गाने लगी हैं
जाग प्यारी! जाग!

प्रेम - प्यासे गीत गढ़,
तेरा सराहें त्याग,
रागियो का प्राण है,
तेरा अतुल अनुराग।

पर न वनदेवी! न सम्पुट
खोल तू मत जाग,

विश्व के बाज़ार मे
मत बेच मधुर पराग!
खुली पखडियॉ कि तू बे-मोल
हाट है यह, तू हृदय मत खोल।

वृक्ष के अन्तर हृदय की
री मृदुलतर शक्ति!
फलो की जननी, सुगन्धो
की अमर अनुरक्ति!

छोड़ तू बड़भागिनी,
ये उभय लालच छोड़,
आज तो सिर काटने
मे हो रही है होड़!

अरी व्यर्थ नहीं, कि
प्रियतम मॉगता है दान,
ले अमर तारुण्य
अपने हाथ, को क़ुरबान

मिटेगी?-मिट जॉय चचल चाह,
मुंदी रह तू हो न अरी तबाह!
हॅस रही है और हँस
ले ख़ूब, त मत बोल,

भोगियो के चरण की
कुचलन बनाकर मोल।

तुच्छ से अनुराग पर,
वे खो रही है त्याग,
राग पर उनके, हुआ
अपमान - भोगी बाग।

चाह तेरी भी बनेंगी,
नाश का गोदाम ?
क्या तुझे भी चाहिए ?
तारुण्य का नीलाम ?

सँभल, अलिगण छू न पाँय पराग,
भैरवी सोरठ समझ, मत जाग !

क्या कहा, "कैसे सहूँ
इस कोकिला की हूक ?
और मैना की मधुरता
कर रही दो टूक ?

मृदुल चिडियो की चहक
पर महक है बेचैन ?
यह सवेरे की हवा,
आ गयी बनकर मैन ?"

ठीक है, तब भी छिड़े
तेरा प्रलय से जंग,
री प्रसादिनि ! हो न तेरा
वह तरुण तप भंग !

भावुकों के ऐ अमित अभिमान,
जाग मत अघ पर न कर अवसान।

मित्र के कर फेंकते
तुझ पर सुनहली धूल।
डालि पर तेरी रही
निर्दय मुनैया मूल।

कर रहे तुझको हवा
पत्ते, अपनपा भूल,
कामिनी का, दे रहा
झाड़ें, प्रमत्त दुकूल।

पर न इनकी मान तू,
है शाप ये वरदान,
हिमकिरीटिनि ने मँगाये
हैं सखी तव प्राण।

बिना बोले, मातृ-चरणों डोल,
और उस दिन तक हृदय मत खोल!

जब सिपाही उठे,
सेनी उठे ललकार,
मातृ-बन्धन-मुक्ति का
जिस दिन मने त्यौहार,

जब कि जन-पथ लाल हो,
हो किसी की तलवार,
आयगा सिर काटने
उस दिवस मालाकार,

करेगा हुंकार, कलियाँ
बन्द, हो तैयार
सूजियों से छेदने में
आज उनकी बार !

यह मधुर बलि, हो विजय की मोल,
मानिनी, तब तक हृदय मत खोल।
हिम किरीटिनि की परम उपहार !
री सजनि ! बन-राजि की शृङ्गार !

———

## श्री माखनलाल चतुर्वेदी के ग्रन्थ

**काव्य**—त्रिधारा, हिमकिरीटिनी

**गद्य**—साहित्य देवता

**नाटक**—श्री कृष्णार्जुन युद्ध ।

# श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन'

'श्री नवीन' राष्ट्रीय कवि कहे गये हैं, पर उनकी राष्ट्रीयता स केतवाद के सामने गौण है। इसमें सन्देह नही कि नवीन ने कुछ राष्ट्रीय गीत उच्च कोटि के लिखे हैं पर ऐसे गीतो की स ख्या कम है। उनकी अधिकाश कविताओ मे सौन्दर्य का अन्वेषण है। कही कही उनके पीछे अध्यात्मवाद भी है, पर भाषा 'एक भारतीय आत्मा' की भाषा की भाँति ही 'ऊबड खाबड है उसमे साहित्यिक सुरुचि नहीं है। भावविन्यास मे 'नवीन' जी आधुनिक छायावादी कवियो से किसी भाँति भी हीन नहीं हैं। यद्यपि नवीन ने कोई दार्शनिकता प्रदर्शित नहीं की तथापि उनकी पक्तियो मे मानव-जीवन का इतिहास बड़े शक्तिशाली रूप मे है। नवीन मे देश-भक्ति की भावना के साथ सौन्दर्यान्वेषण की शक्ति भी बहुत अच्छी है। आश्चर्य तो इस बात का है कि जो कवि देश के दुख दर्द मे भैरव हुँकार जैसी कविता लिखता है वही किसी कोमलागी के सौन्दर्य से अभिभूत हो जाता है।

'नवीन' की देश-भक्ति मे भी सौन्दर्य की अनुभूति है।

## विप्लव-गायन

कवि, कुछ ऐसी तान सुनाओ—जिससे उथल-पुथल मच जाये,
एक हिलोर इधर से आये एक हिलोर उधर से आये,
प्राणो के लाले पड जाये, त्राहि त्राहि रव, नभ मे छाये
नाश और सत्यानाशो का धुँआधार जग मे छा जाये,
बरसे आग, जलद जल जायें, भस्मसात भूधर हो जाये,
पाप-पुण्य सद्सद्भावो की धूल उड़ उठे दाये-बाये,
नभ का वक्षस्थल फट जाये, तारे टूक-टूक हो जायें,
कवि, कुछ ऐसी तान सुनाओ, जिससे उथल-पुथल मच जाये।

माता की छाती का अमृतमय पय कालकूट हो जाये,
आँखो का पानी सूखे, वे शोणित की घूँटे हो जाये,
एक ओर कायरता काँपे, गतानुगति विगलित हो जाये,
अन्धे मूढ़ विचारो की वह, अचल शिला विचलित हो जाये,
और दूसरी ओर कँपा देने वाला गर्जन उठ धाये,
अन्तरिक्ष मे एक उसी नाशक तर्जन की ध्वनि मँडराये,
कवि, कुछ ऐसी तान सुनाओ जिससे उथल-पुथल मच जाये।

नियम और उपनियमो के ये बन्धन टूक-टूक हो जाये,
विश्वम्भर की पोषक बीणा के सब तार मूक हो जायें,

शान्ति दड टूटे उस महारुद्र का सिहासन थर्राये,
उसकी पोषक श्वासोच्छ्वास, विश्व के प्रागण मे घहराये,
नाश ! नाश !! हा महानाश !!!—की प्रलयकरी आँख खुल जाये,
कवि, कुछ ऐसी तान सुनाओ, जिससे उथल-पुथल मच जाये !

"सावधान ? मेरी वीणा मे चिनगारियाँ आन बैठी हैं,
टूटी है मिजराबें, युगलांगुलियाँ ये मेरी ऐंठी है,
कठ रुका जाता है, महानाश का गीत रुद्ध होता है,
आग लगेगी क्षण मे, हृत्तल मे अब क्षुब्ध युद्ध होता है,
झाड और झकाड व्याप्त हैं - इस ज्वलन्त गायन के स्वर से,
रुद्ध-गीत की क्षुब्ध तान निकली है मेरे अन्तर-तर से !

"कण-कण मे है व्याप्त वही स्वर, रोम-रोम गाता है वह ध्वनि,
वही तान गाती रहती है, कालकूट फणि की चिन्तामणि,
जीवन ज्योति लुप्त है—आह ! सुप्त हैं सरक्षण की घडियाँ,
लटक रही है प्रतिपल मे इस नाशक सभक्षण की लड़ियाँ !
चकनाचूर करो जग को—गूँजे ब्रह्मांड नाश के स्वर से,
रुद्ध गीत की क्रुद्ध तान, निकली है मेरे अन्तर-तर से !

"दिल को मसल-मसल मेहदी, रचता आया हूँ मैं यह देखो—
एक-एक अगुलि परिचालन मे नाशक तांडव को पेखो !
विश्व-मूर्ति ! हट जाओ—यह वीभत्स प्रहार सहे न सहेगा,
टुकड़े - टुकड़े हो जाओगी, नाश मात्र अवशेष रहेगा।

आज देख आया हूँ, जीवन के सब राज समझ आया हूँ,
भ्रू-विलास में महानाश के, पोषक-सूत्र परख आया हूँ,
जीवन-गीत भुला दो कंठ मिला दो, मृत्यु गीत के स्वर से,
रुद्ध-गीत की क्रुद्ध तान निकली है मेरे अन्तर-तर से!"

---

## नंगों भूखों का यह गाना

सुन लो, गर तुम में हिम्मत है,
नंगो-भूखो का यह गाना,
अब तक के रोने वालो का
यह विकट तराना मस्ताना,

जिनको तुम कीड़ा समझे थे,
वे तो यारो! निकले मानव,
जो रेंगा करते थे अब तक,
आज कर उठे है वे ताण्डव,

देखो तो इन उरगो के भी
दो-दो कर-पद उग आये हैं,
इन निपट रेंगने वालो ने
अपने सर आज उठाये हैं।

तुम क्यों खीझो हो, ओ मालिक!
दो आज बधाई जन गण को,
आओ सम्मानित करो आज
इस नवल जागरण के क्षण को,

जिस क्षण प्रणोदना-जन्य तीव्र
तडपन से, चल हो अन्तस्तल,
जिस क्षण विकास की पीड़ा से
हो यह बाह्याभ्यन्तर विह्वल,

उस दिन तुम क्यों न निछावर हो
जाओ मानवता के ऊपर?
क्या काम खीझने का उस क्षण?
सोचो तो, ओ तुम लक्ष्मीधर!

हम क्यों उदास हत-आश बनें
जागृति की प्रातर्वेला में?
हम क्यों मीचें अपने लोचन
किरणों की नूतन खेला में?

जागृति में कुछ तो उठा पटक,
कुछ गड़बड तो होती ही है;
जागृति तो आखिर जागृति है,
वह तो निद्रा खोती ही है,

तुम विकट उग्र उद्योगी हो,
तुम व्यवसायी, तुम बहुधन्धी,
तुम हो औद्योगिक क्रान्तिपाल
मत बनो रूढ़ियों के बन्दी।

वे जो थे नव चेतना-शून्य,
अब अँगड़ाई ले उठे, अहो!
इनमें यों विचलित होने की
है कौन बात कुछ तुम्हीं कहो,

इनका यह नव जागरण दिवस,
है देवोत्थान पर्व जन का,
है इसमें तो प्रेरणा अगम,
इसमें है स्वर उद्बोधन का,

तुम करो आरती वसुधा की,
जागे धरती के पूत बली,
ये नव निर्माण स्वप्न-द्रष्टा,
सहारों के अवधूत बली,

अन्तरतर का तम-तोम हटा,
भय भागा, नींद हटी गहरी,
जग-जन-गण के उन्नायक ये
अब जाग उठे सज्जित प्रहरी,

यह दोहन-चक्र चला सदियों,
पिसती आयी यह मानवता,
निज डाढ़ चलाती रही खूब,
सदियों विकराली दानवता।

आँखें सहसा खुल चलीं आज,
टूटा सम्मोहन—इन्द्रजाल,
गतिमय, कृतिमय, धृतिमय महान
हो रहे आज सब दिशापाल।

तुम आज शिकायत करते हो,
जन-गण की उच्छृङ्खलता की,
पर कभी न देखी क्या तुमने
झाँकी जीवन-चंचलता की?

सोचो तो, यारो! वह बेला,
जब जड़मय पराभूत जग था,
उस क्षण जीवन-गति-रहित, शून्य
निष्प्राण अकम्पित जग-मग था,

हाँ, जब चेतन काँपा जड़ में,
तब हुई सृष्टि की सुसफलता,
पर, तब, तुम होते तो कहते,
'यह तो है अति उच्छृङ्खलता?'

क्षण भर को तो सोचो भाई,
जड़ चेतन का वह सन्धिकाल,
कितना विस्फोटक, प्रलयंकर,
होगा वह कितना अति कराल!

जीवनधारी होकर के तुम
हड-बड़ से यों घबड़ाते हो?
यह हेम कूप-मण्डूक-वृत्ति
जो तुम यों नाक चढ़ाते हो,

मानवता को कुछ गति देने,
कुछ देने जीवन-दान नया,
कुछ उसे बढ़ाने आगे को
आयी है यह जागृति अभया,

भूखों की रसना आज खुली,
मुर्दों में आयी जान ज़रा,
अब तक के सहने वालों में
आयी है एक उठान ज़रा,

मानवता तभी बढ़ी आगे
जब उभरे ये नीचे वाले,
आया बिहिश्त धरती पर तब
सब सँभले ये भोले-भाले,

सृष्टि पूर्णता की मोहक यह
कल्पना तभी आयी जग मे,
जब नया वक्त दौडने लगा
नीचे वालो की रग-रग मे,

अपने पर तुम यो मत फूलो
मत ऐठो, यो अपनेपन पर,
सिरजन की यह विराट झाँकी,
तन्मय हो देखो तो क्षण भर

तुम कौन तुम्हारा वैभव क्या?
दिनमान तुम्हारा कितना है?
इस महाकाल के सागर मे,
बुद्बुद सम तम को मिटना है,

सोचो, ब्रह्माड-मडल मे
भू-मडल की क्या हस्ती है?
इसमे भी कितनो छोटी-सी
संकीर्ण तुम्हारी बस्ती है!

इस काल-चक्र मे जँचते हैं
कितने छोटे ये मन्वन्तर,
इस विश्वरूप के दर्शन से
कँप उठता है बाह्याभ्यन्तर।

जीवन के दिन की लघुता को
तुम स्वयम् जरा नापो, भाई!
इस लघु दिन की निज करनी को
देखो, दिल मे कॉपा, भाई!

इतना छोटा अस्तित्व और
इतनी लिप्सा? इतना प्रमाद?
इतना शोषण? इतना दोहन?
इतना यह भैरव शखनाद?

इतना उत्पात भयानक यह,
इतनी क्रीडा राक्षसी क्रूर?
इस एक निमिष के लिए, हाय!
इतनी तेजी! इतना गरूर!

ओ धन-कुबेर! सत्तावादी!
ओ निपट कल्पना-शून्य जीव!
अपने विशाल भवनो की क्यो
रखते बालू पर सदा नींव?

जग-पीड़न के आधारो पर,
कब स्थायी गृह-निर्माण हुआ?
विद्वेषो के व्यवहारो से
मानव-मन का कब त्राण हुआ?

ब्रह्माड विश्व मे यह धरती
है चुटकी भर मृत्तिका-मात्र!
उसमे भी यह वैभव सारा
है मोह-विनिर्मित भग्न पात्र!

इतने ही भर के लिये खूब
उत्पात मचा नभ-जल-थल मे,
पड गयी मानवी सृष्टि खूब!
इस सर्वहारिणी हलचल मे,

इस धन सम्मोहन-बन्धन से
मानवता को करने विमुक्त—
हैं आज गा उठे मस्तानी
रागिणी हमारे यज्ञ-मुक्त,

चेतना नवल हममे आयी
निद्रा टूटी, भय भाग गये,
अँज गया प्रकाशाजन दृग मे,
हम जाग गये! हम जाग गये!!

हृद्गति धड़की, फडकी बाहें,
कडकी बिजली भड़कीं आहें,
नर मुक्ति-मार्ग की आज खुलीं
वे चौड़ी नयी-नयी राहें,

हम इन राहो से लायेंगे
नव निर्माणों के भव्य भाव,
हम इन राहो पर जायेंगे,
इसमे क्या खटका ? क्या दुराव ?

हम जागे तो ऐसे जागे
कि जागते ही दीखा सपना,
ऐसा सपना जिससे देखा
हमको जग अपना ही अपना;

मिट गया भेद, मिल गया भेद
सब खेद मिटा, सकोच हटा,
सीमा नि.सीमा बन आयी,
मेरे-तेरे का पाप कटा,

कल्पना हंसिनी ने अपने
डैने फैलाये तान-तान,
पहले का लघु आकाश आज,
बन गया असीमित आसमान;

समता की ममता ने हमको,
जन-गण-उद्धारण मन्त्र दिया,
हम करने निकले सिद्ध आज
जन-सत्ता-शासन-तन्त्र क्रिया;

बाधाएँ हैं मग मे भाई!
आने दो, स्वागत है उनका,
हम क्रान्तिदर्शियो का समूह
पक्का है अपनी इस धुन का,

हम ख़ूब जानते हैं, जग मे
विप्लव कोई खिलवाड़ नहीं
है कर्म्म कठिन, पर निश्चित ही
है तिल की ओट पहाड यही,

निकले हैं अपने मस्तक को
हम आज हथेली पर लेकर
हम नगे, भूखे, जाहिल हैं,
हम निपट निराश्रित, हम बेघर,

पर क्या ही यह युग-धर्म्म ख़ूब
नगो-भूखों पर भार पडा,
इनको नव सिरजन करना है,
हमको करना सहार बड़ा,

है देख रहा नव आशा से
हमको समस्त संसार खड़ा,
हम लिए लुकाठी करते हैं
जग बीच अग्नि-संस्कार कड़ा;

हु-हू करती लपटे उठतीं,
हो रहीं रूढ़ियाँ भस्म आज
हो रही पूर्ण धीरे-धीरे
यों विश्व-क्रान्ति की रस्म आज,

इस होली में सब जलता है,
हम भी हो जाते राख यहाँ,
पर इसी राख से फिर बनते
हम जैसे सौ-सौ लाख यहाँ,

हम नव प्रकाश के पुञ्ज अतुल
हम उच्चाकाश-दीप जग के,
हम पन्थ अगम हम पन्थ विकट
हम निर्म्माता नव-नव-मग के,

इस जगती मे हम विचर रहे,
ले स्वर्ग-राज्य का पुण्य-भाव,
इस मुक्त हमारी वाणी मे
है हृदय-स्पन्दन का खिंचाव,

मानवता उट्ठेगी, यारो!
इसमे शक, शुबहा नहीं ज़रा,
है उधर ज़ालिमो की तोपे,
तो सीना इधर खूब उभरा,

मर मिट जायेगे हम, तो क्या
रह जायेगी असफला क्रान्ति ?
है क्रान्ति सत्य, है क्रान्ति नित्य,
असफलता तो है एक भ्रान्ति।

— —

## कब मिलेंगे ध्रुव चरण वे ?

चलित चरणो की जगह अब, कब मिलेगे ध्रुव चरण वे ?
युग युगान्तर के समाश्रय, रे अडिग, अशरण-शरण वे !

इधर देखा, उधर झाँका, मिल गये कुछ चपल लोचन,
मैं समझ बैठा कि मुझको मिल गये संकट-विमोचन,
किन्तु करता हूँ विगत का आज जब सिंहावलोकन,
देखता हूँ तब अनस्थिर भावना के आचरण ये।

प्राण के उच्छ्वास मे मैं खींच लाया शूल कितने !
और इस विश्वास मे उड़-उड़ गये हैं फूल कितने !
दान मे स्मृति-रूप-कंटक मिल गये हैं आज इतने—
कि उन सुमनो के हुए हैं शूल ही नव सस्करण ये।

नेत्र विस्फारित किये जल, थल असीमाकाश मे नित—
फिर रहा है खोजता कुछ चीज मैं व्याकुल, प्रवंचित,
भाल-रेखा पर हुई है चिर विफलता-छाप अंकित,
विकल अन्वेषण-सुरति को कब करेंगे प्रिय वरण वे ?

दीप लघु मै, तव अलख कर से समय नद मे, प्रवाहित,
नित्य-प्रति प्रतिकूलता के प्रबल झोको से प्रताड़ित,
टिमटिमाता बह रहा हूँ मैं जनम का ही निराश्रित,
दीप-सम्पुट कब बनेगी कर अँगुलियाँ मनहरण वे ?

कौन जाने, यह विकम्पित दीप तुमने कब बहाया ?
क्या पता तुमने इसे फिर कब बुझाया, कब जगाया ?
क्या पता इतना, कि इससे आज तक प्रश्रय न पाया,
है बहाये जा रहे इस को, प्रवाही उपकरण ये।

कँप रही है ज्योति, अब तो तुम इसे कर दो अनिंगित
तव निवास-स्थान मे अब लौ लगे इसकी अशंकित,
सजन ज्योतिर्मय करो निज पुंज मे इसको सुसचित,
थाम दो अब तो ज़रा इस के अवश-से सन्तरण ये !

———

## कुहू की बात

चार दिन की चाँदनी थी, फिर अँधेरी रात है अब,
फिर वही दिग्भ्रम, वही काली कुहू की बात है अब !
चाँदनी मेरे जगत की भ्रान्ति की है एक माया,
रश्मि-रेखा तो अथिर है, नित्य है घन तिमिर छाया,
ज्योति छिटकी थी कभी, अब तो अँधेरा पाख आया,
रात है मेरी सजनि, इस भाल मे नव प्रात है कब ?

इस असीमाकाश मे भी लहरता है तिमिर-सागर,
कौन कहता है गगन का वक्ष है अह-निशि उजागर ?
ज्योति आती है क्षणिक उद्दीप्त करने तिमिर का घर,
अन्यथा तो अन्धतम का ही यहाँ उत्पात है सब।

मै अँधेरे देश का हूँ चिर प्रवासी, सतत चिन्तित,
हृदय विभ्रम-जनित आकुल, अश्रु से मन पन्थ सिंचित,
ओ प्रकाश-विकाश, ओ नव रश्मि हास-विलास रजित
मत चमकना अब, निराश्रित हूँ, शिथिल से गात है सब।

---

## सजन मेरे सो रहे हैं

सजन मेरे सो रहे हैं
आज द्वन्द्वातीत से वे योग-निद्रित हो रहे हैं
सजन मेरे सो रहे हैं।

सुख-शयन के भार से हैं युग दृगच्छद अति थकित वे,
ध्यान वीणा नाद मे हैं रम गये लोचन चकित वे;
नयन-तारा, पलक-काराबद्ध हैं, अति गति चलित वे,
श्वास-दोलाचलन मे प्रिय भार तन्द्रिल ढो रहे हैं,

सजन मेरे सो रहे हैं।

नींद में घुल-मिल गयी है जागरण की सब व्यथाएँ,
स्वप्न के संकेत की है, अटपटी-सी सब कथाएँ;
शून्य-निद्रा लोक-शोभा सजन जागे तो बताएँ,
इस समय तो चित्त की चिर चेतना वे खो रहे हैं,
सजन मेरे सो रहे हैं।

सुप्त सरिता-धार में अस्तित्व तरणी पड़ गयी है,
पूर्ण संज्ञा शून्यता से भँवर लौं वह बढ़ गयी है,
शान्ति के पतवार की शोभा अनोखी नित नयी है,
नाव में विश्रान्ति-जल से मुग्ध कमल प्रिय धो रहे हैं,
सजन मेरे सो रहे हैं।

ले चलो कुछ देर को तो शयन-आपगा-कूल तक, प्रिय!
दृग निमीलन मत करो अब थक गये है ये पलक, प्रिय!
नित्य जागृति वेदना से हैं शिथिल मन, बुद्धि इन्द्रिय,
आज टुक विश्रान्ति के हित युगल लोचन रो रहे हैं,
सजन मेरे सो रहे हैं।

# लिख विरह के गान

लिख विरह के गान, रे कवि !
खूब खिलने दे अधर पर, दुख भरी मुसकान, रे कवि !
लिख विरह के गान।

इस झडी मे बढ़ गयी है शून्यता मम हिय विकल की,
असहनीया हो गयी हैं सतत धारें मेघ-जल की ,
किन्तु कब उनने सुनी है प्रार्थना आतुर निबल की ?
तू लगा मम वेदना का आज कुछ अनुमान रे कवि !
लिख विरह के गान।

व्योम मे यह ढूँढता-सा फिर रहा निशि-नाथ उनको,
मेघ तरियाँ गगन-सर मे खोजती हैं उस निपुण को,
कवि ! सदेही, सगुण करदे तू सनेही चिर निगुण को,
शून्य में कर शब्द बेधी मन्त्र-शर सन्धान, रे कवि !
लिख विरह के गान।

नित्य निर्गुण चित्रपट में सगुणता की रेख भरना ,
है यही पुरुषार्थ नर का अलख का अभिषेक करना ;
अतल से कुछ खींच लाना, शून्य मे साश्रय विचरना
यदि न यह सम्भाव्य हो तो क्यों न तड़पें प्राण रे कवि !
लिख विरह के गान।

नेह मानस-जात मेरा, यह चला अब मूर्त्त खोने,
मचल उट्ठा आज है वह निज स्वरूप अमूर्त्त खोने,
तड़पता है आधिभौतिक भाव मे सस्फूर्त्त होने,
आत्म रूपाधार को वह खोजता अनजान, रे कवि !
लिख बिरह के गान।

प्राण प्रिय के रूठने की क्यो मिली है सूचना यह ?
हो गयी क्यो आज उनकी हिय-दशा यो उन्मना यह ?
नेहदानी की विरति की हो रही क्यों व्यजना यह ?
शिथिल, दीना पड़ गयी क्यो मम अतृप्त उड़ान रे कवि !
लिख विरह के गान।

तप्त प्राणो ने निरन्तर कौन सी विपदा न झेली ?
किन्तु उलझी ही रही फिर भी अभी तक यह पहेली,
सतत अन्वेषण-क्रिया है बन गयी जीवन-सहेली,
आह ! क्या योही पड़े रह जायँगे अरमान, रे कवि ?
लिख विरह के गान।

आम्र-वन के सघन झुरमुट से पपीहे ने पुकारा,
'पी, कहाँ ?' मैंने तड़प कर शून्य दिङ् मंडल निहारा,
'पी, कहाँ ?' प्यासे दृगो का है कहाँ दर्शन - सहारा ?
क्यो नहीं पहुँचा वहाँ तक निरत मेरा ध्यान ? रे कवि !
लिख विरह के गान।

आज इस धूमिल घड़ी मे कौन यह सन्देश लाया ?
साँझ आयी, किन्तु उनका राज-रथ अब तक न आया !
ढीठ मन यह पूछता है, क्यो उन्हे अब तक न पाया ?
क्या बताऊँ क्यो नहीं आये सजन रसखान ? रे कवि
लिख विरह के गान

## हिय-रार मेरी

भ्रमित है छिन्नाभ्र सी यह रसभरी हिय रार मेरी,
कुपित झंझावात मे पड़ उड़ चली मनुहार मेरी,
अतल मानस नील नभ मे एक दिन कुछ भाव जागे
कुछ हुआ भ्रम-सा अचानक आ गया कुछ आँख आगे
सघन घन-गण घुमड़ घहरे, प्राणदाहक त्रास भागे।
यह हुआ अनुभव कि आयी सजल ऋतु इस बार मेरी,
पर, अचिर थी मेघ माला, वह तिरोहित हो गयी है,
आज फिर से क्षितिज-रेखा ताप-लोहित हो गयी है,
बिज्जु-रेखा ? कौन जाने यह किधर को खो गयी है ?
उठ चली आँधी, हुई है वह मधुरिमा क्षार मेरी,
हास छिटका, रौप्य-रेखा खींचते इस व्योम पथ पर—
माघ - मेघो के चमकते, रुपहले गतिवान रथ पर,—
मुदित आरोहित हुए तुम आ गये थे, ललन मनहर !

बस तभी पहले पहल, उस दिन, हुई थी हार मेरी।
श्वास ओ' निश्वास का यह द्रुत समीरण-तुरग चंचल,
ले चला मुझको जहाँ थे अर्ध मीलित तब दृगंचल,
किन्तु तुम तो डाल बैठे थे मुखाम्बुज पर पटाचल,
लो, निराश्रित हो गयी है मन-लगन सुकुमार मेरी।
रस भरी हिय-रार मेरी।

[ स्फुट ]

## श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' के ग्रन्थ

काव्य—विस्मृता उर्मिला, कुंकुम।

---

# श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान

श्रीमती सुभद्रा कुमारी की रचनाएँ सबसे पहले 'कर्मवीर' के द्वारा साहित्य संसार को प्राप्त हुई। इन रचनाओं में जितनी सरलता थी उतनी ही स्वाभाविकता। धीरे-धीरे सुभद्राजी की रचनाओं ने शक्ति प्राप्त कर हिन्दी काव्य साहित्य में आदरणीय स्थान पाया।



सुभद्रा जी की रचनाओं में नारी मनोविज्ञान की स्वाभाविक भावना है। उनकी रचनाएँ उनके पारिवारिक अनुभव की महान् कृतियाँ हैं और उनमें दुख सुख की विविध भावनाएँ किसी स्रोतस्विनी की तरंगों की भाँति ही सहज और सौन्दर्य-पूर्ण हैं।

जिन रचनाओं में सुभद्रा कुमारी जी का जीवन अंकित हुआ है वे उनकी राष्ट्रीय रचनाएँ हैं। सुभद्रा कुमारी ने वीर क्षत्राणी बन कर ओजपूर्ण शब्दों में भारत का गौरव-गीत गाया है। उनकी 'झाँसी वाली रानी' कविता अपनी भावना में अद्वितीय है। सुभद्रा जी की कविताओं

मे अलकारा का सौन्दर्य नही किन्तु भावोन्मेष का सौन्दर्य है। उनमे सरलता है, प्रवाह है।

सुभद्रा जी एक कहानी लेखिका भी हैं। 'बिखरे मोती' मे उनकी कहानियाँ जीवन की स्वाभाविकता लिये हुये है, उन्हे काव्य और कहानी पर दो बार हिन्दी साहित्य सम्मेलन का सेकसरिया पारितोषिक मिला है।

सुभद्रा जी का देश-प्रेम उनके नारीत्व के तेज से मिल कर बहुत शक्तिशाली हो गया है।

---

# झाँसी की रानी

सिंहासन हिल उठे, राजवंशों ने भृकुटी तानी थी,
बूढ़े भारत में भी आयी फिर से नयी जवानी थी,
गुमी हुई आज़ादी की कीमत सबने पहचानी थी,
दूर फिरंगी को करने की सबने मन में ठानी थी,

चमक उठी सन सत्तावन में
वह तलवार पुरानी थी,
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

कानपूर के नाना की, मुँहबोली बहिन 'छबीली' थी,
लक्ष्मीबाई नाम, पिता की वह सन्तान अकेली थी,
नाना के सँग पढ़ती थी वह नाना के सँग खेली थी,
बरछी, ढाल, कृपाण, कटारी उसकी यही सहेली थी,

वीर शिवा जी की गाथाऐं
उसको याद ज़बानी थीं,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

लक्ष्मी थी या दुर्गा थी वह स्वयम् वीरता की अवतार,
देख मराठे पुलकित होते उसकी तलवारो के वार,
नकली युद्ध-व्यूह की रचना और खेलना खूब शिकार,
सैन्य घेरना, दुर्ग तोड़ना ये थे उसके प्रिय खिलवार,

महाराष्ट्र-कुल-देवी उसकी
भी आराध्य भवानी थी
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

हुई वीरता की वैभव के साथ सगाई झाँसी में,
ब्याह हुआ रानी बन आयी लक्ष्मीबाई झाँसी में,
राज महल मे बजी बधाई खुशियाँ छायीं झाँसी मे,
सुभट बुंदेलो की विरुदावलि-सी वह आयी झाँसी मे,

चित्रा ने अर्जुन को पाया,
शिव से मिली भवानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

उदित हुआ सौभाग्य, मुदित महलो मे उजियाली छायी,
किन्तु काल-गति चुपके-चुपके काली घटा घेर लायी,
तीर चलाने वाले कर मे उसे चूड़ियाँ कब भायीं!
रानी विधवा हुई, हाय! विधि को भी नहीं दया आयी!

निसन्तान मरे राजा जी
रानी शोक-समानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

बुझा दीप झाँसी का तब डलहौजी मन मे हरषाया,
राज्य हड़प करने का उसने यह अच्छा अवसर पाया;
फौरन फौजें भेज दुर्ग पर अपना झंडा फहराया,
लावारिस का वारिस बनकर ब्रिटिश राज्य झाँसी आया।

अश्रुपूर्ण रानी ने देखा
झाँसी हुई बिरानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लडी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

अनुनय विनय नही सुनता है, विकट शासको की माया,
व्यापारी बन दया चाहता था जब यह भारत आया,
डलहौजी ने पैर पसारे अब तो पलट गयी काया,
राजाओ, नव्वाबो को भी उसने पैरो ठुकराया,

रानी दासी बनी, बनी यह
दासी अब महारानी थी।
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लडी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

छिनी राजधानी देहली की, लखनऊ छीना बातो-बात,
कैद पेशवा था बिठूर मे, हुआ नागपुर का भी घात,
उदैपूर, तंजौर, सतारा, करनाटक की कौन बिसात?
जब कि सिन्ध, पंजाब, ब्रह्म पर अभी हुआ था वज्र-निपात;

बंगाले मद्रास आदि की
भी तो वही कहानी थी;
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

रानी रोयी रनिवासों में, बेगम ग़म से थी बेज़ार,
उनके गहने-कपड़े बिकते थे कलकत्ते के बाज़ार;
सरे-आम नीलाम छापते थे अँगरेज़ों के अख़बार,
'नागपूर से जेवर ले लो' 'लखनऊ के लो नौलख हार',

यों परदे की इज्ज़त परदेशी
के हाथ बिकानी थी;
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

हुआ यज्ञ प्रारम्भ उन्हें तो
सोयी ज्योति जगानी थी,
बुन्देलों हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

महलों ने दी आग, झोपड़ी ने ज्वाला सुलगाई थी,
यह स्वतन्त्रता की चिनगारी अन्तरतम से आयी थी,
झाँसी चेती, दिल्ली चेती, लखनऊ लपटें छायी थी,
मेरठ, कानपूर, पटना ने भारी धूम मचायी थी,

जबलपूर कोल्हापुर में भी
कुछ हलचल उकसानी थी;
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी;
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

लेकिन आज जुर्म कहलाती
उनकी जो कुरबानी थी,
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

इनकी गाथा छोड़, चले हम झाँसी के मैदानों मे,
जहाँ खड़ी है लक्ष्मीबाई मर्द बनी मर्दानो मे,
लेफ्टिनेंट वौकर आ पहुँचा, आगे बढ़ा जवानो मे,
रानी ने तलवार खीच ली, हुआ द्वन्द्व असमानो मे,

ज़ख्मी होकर वौकर भागा,
उसे अजब हैरानी थी,
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
.खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

रानी बढ़ी कालपी आयी, कर सौ मील निरन्तर पार,
घोड़ा थककर गिरा भूमि पर, गया स्वर्ग तत्काल सिधार,
यमुना तट पर अँगरेज़ो ने फिर खायी रानी से हार,
विजयी रानी आगे चल दी, किया ग्वालियर पर अधिकार,

अँगरेजो के मित्र सिन्धिया
ने छोड़ी रजधानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लडी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

विजय मिली, पर अँगरेजो की फिर सेना घिर आयी थी,
अबके जनरल स्मिथ सम्मुख था, उसने मुँह की खायी थी,
राना और मन्दरा सखियाँ रानी के सँग आयी थीं,
युद्ध क्षेत्र मे उन दोनो ने भारी मार मचायी थी,

पर पीछे ह्यू रोज आ गया,
हाय! घिरी अब रानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
ख़ूब लडी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

तो भी रानी मार काट कर चलती बनी सैन्य के पार,
किन्तु सामने नाला आया, था यह संकट विषम अपार,
घोड़ा अड़ा, नया घोड़ा था, इतने मे आ गये सवार,
रानी एक शत्रु बहुतेरे, होने लगे वार-पर-वार

घायल होकर गिरी सिंहनी
उसे वीरगति पानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

रानी गई सिधार, चिता अब उसकी दिव्य सवारी थी,
मिला तेज से तेज, तेज की वह सच्ची अधिकारी थी,
अभी उम्र कुल तेइस की थी, मनुज नहीं अवतारी थी,
हमको जीवित करने आयी बन स्वतन्त्रता नारी थी,

दिखा गई रथ, सिखा गयी
हमको जो सीख सिखानी थी,
बुन्देले हरबोलो के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

जाओ रानी! याद रखेंगे ये कृतज्ञ भारतवासी,
यह तेरा बलिदान जगावेगा स्वतन्त्रता अविनाशी,
होवे चुप इतिहास, लगे सच्चाई को चाहे फाँसी,
हो मदमाती विजय, मिटा दे गोलों से चाहे झाँसी,

तेरा स्मारक तू हीं होगी,
तू .खुद अमिट निशानी थी,
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी—
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी।

———

## विजयादशमी

विजये! तूने तो देखा है
वह विजयी, जो राम, सखी!
धर्म भीरु सात्विक निश्चल मन
वह करुणा का धाम, सखी!
बनवासी असहाय और फिर
हुआ विधाता वाम, सखी!
हरी गयी सहचरी जानकी
वह व्याकुल घनश्याम सखी!
कैसे जीत सका रावण को
यह तो था सम्राट्, सखी!
रक्षक, राक्षस-सैन्य सबल था,
प्रहरी, सिन्धु विराट, सखी!

राम समान हमारा भी तो
नही रहा अब राज, सखी!
राजदुलारो के तन पर है
सजे फकीरी साज, सखी!
हो असहाय भटकते फिरते
बनवासी से आज सखी!
सीता-लक्ष्मी हरी किसी ने!
गयी हमारी लाज, सखी!
रामचन्द्र की विजय कथा का
भेद बता आदर्श, सखी!
पराधीन से छूटे यह
प्यारा भारतवर्ष सखी!
सबल पुरुष यदि भीरु बने तो,
हमको दे वरदान सखी!
बतलाएँ उठ पडे देश मे
करें युद्ध घमसान, सखी!
पापो के गढ़ टूट पडें औ,
रहना तुम तैयार, सखी!
विजये! हम तुम मिलकर लेगी
अपनी माँ का प्यार, सखी!

———

# मातृ-मन्दिर में

व्यथित है मेरा हृदय-प्रदेश
चलूँ किसको बहलाऊँ आज?
बताकर अपना दुख-सुख उसे
हृदय का भार हटाऊँ आज।
चलूँ माँ के पद-पंकज पकड़,
नयन जल से नहलाऊँ आज,
मातृ-मन्दिर में—मैंने कहा—
'चलूँ दर्शन कर आऊँ आज।'

किन्तु यह हुआ अचानक ध्यान
दीन हूँ, छोटी हूँ, अज्ञान!
मातृ-मन्दिर का दुर्गम मार्ग
तुम्हीं बतला दो, हे भगवान्!
मार्ग के बाधक पहरेदार
सुना है ऊँचे से सोपान,
फिसलते हैं ये दुर्बल पैर
चढ़ा दो मुझको, हे भगवान्!

आह! वे जगमग-जगमग जगी
ज्योतियाँ देख रही है वहाँ,
शीघ्रता करो, वाद्य बज उठे
भला मै कैसे जाऊ वहाँ?
सुनायी पड़ता है कलगान
मिला दूँ मैं भी अपनी तान,
शीघ्रता करो, मुझे ले चलो
मातृ-मन्दिर मे हे भगवान्!

चलूँ, मै जल्दी से चढ़ चलूँ,
देख लूँ, माँ की प्यारी मूर्ति,
आह! वह मीठी-सी मुसकान
जागती होगी न्यारी स्फूर्ति,
उसे भी आती होगी याद!
उसे? हाँ आती होगी याद,
नही रूठूँगी मै, लो, आज
सुनाऊँगी उसको फ़रियाद।

कलेजा माँ का मै सन्तान,
करेगी दोषो पर अभिमान,
मातृ-वेदी पर घंटा बजा,
चढ़ा दो मुझको, हे भगवान्!

सुनूँगी माता की आवाज़,
रहूँगी मरने को तैयार,
कभी भी उस वेदी पर, देव!
न होने दूँगी अत्याचार।

न होने दूँगी अत्याचार
चलो, मै हो जाऊँ बलिदान,
मातृ-मन्दिर मे हुई पुकार—
चढ़ा दो मुझको, हे भगवान्!

———

## समर्पण

सूखी सी अधखिली कली है,
परिमल नही, पराग नही,
किन्तु कुटिल भौरो के चुम्बन
का, है इस पर दाग नहीं।

तेरी अतुल कृपा का बदला
नही चुकाने आयी हूँ,
केवल पूजा मे ये कलियाँ
भक्ति-भाव से लायी हूँ।

प्रणय-जल्पना, चिन्त्य-कल्पना
मधुर वासनाएँ प्यारी;
मृदु अभिलाषा, विजयी आशा,
सजा रही थीं फुलवारी;

किन्तु गर्व का मौक़ा आया,
यदपि गर्व था वह तेरा;
उजड़ गयी फुलवारी सारी
बिगड़ गया सब कुछ मेरा !

बची हुई स्मृति की ये कलियाँ,
मैं बटोर कर लायी हूँ,
तुझे सुझाने, तुझे रिझाने,
तुझे मनाने, आयी हूँ।

प्रेम-भाव से हो, अथवा हो,
दया भाव से ही स्वीकार;
ठुकराना मत इसे जान कर,
मेरा छोटा सा उपहार।

[ मुकुल से ]

———

## वीरों का कैसा हो वसन्त ?

वीरो का कैसा हो वसन्त ?
आ रही हिमांचल से पुकार,
है उदधि गरजता बार-बार,
प्राची, पश्चिम, भू, नभ अपार,
सब पूछ रहे हैं दिग्—दिगन्त,
वीरो का कैसा हो बसन्त ?
फूली सरसो ने दिया रग,
मधु लेकर आ पहुँचा अनग,
वधु-वसुधा पुलकित अग-अंग,
है वीर देश मे किन्तु कन्त,
वीरो का कैसा हो वसन्त ?
भर रही कोकिला इधर तान,
मारू बाजे पर उधर गान,
है रग और रण का विधान,
मिलने आये है आदि अन्त,
वीरो का केसा हो वसन्त ?

गलबाहें हो, या हो कृपाण,
चल चितवन हो, या धनुष-बाण,
हो रस-विलास या दलित-त्राण,
अब यही समस्या है दुरन्त,
वीरो का कैसा हो वसन्त ?

कह दे अतीत अब मौन त्याग,
लंके ! तुझमे क्यो लगी आग ?
ऐ कुरुक्षेत्र ! अब जाग, जाग,
बतला अपने अनुभव अनन्त,
वीरो का कैसा हो वसन्त ?

हल्दीघाटी के शिला-खड !
ऐ दुर्ग सिह-गढ़ के प्रचड !
राणा, ताना का कर घमड,
दो जगा आज स्मृतियाँ ज्वलन्त
वीरो का कैसा हो वसन्त ?

भूषण अथवा कवि चन्द नहीं,
बिजली भर दे वह छन्द नहीं,
है क़लम बँधी, स्वच्छन्द नहीं,
फिर हमे बतावे कौन ? हन्त !
वीरों का कैसा हो बसन्त ?

[ त्रिधारा से ]

## श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान के ग्रन्थ

**काव्य**—मुकुल ।

**कहानी**—बिखरे मोती, उन्मादिनी, एकादशी ।